www.awgp.org www.vicharkrantibooks.org


तुम्हारा सिर धड़ से अलग हो जाता, तुम अंधे हो जाते' आदि। इसके बाद छा.उ. ५/१८/१ में बतलाया कि 'तुम सभी लोग उस वैश्वानर ब्रह्म के एक-एक अङ्ग की उपासना करते हो, जो इस तथ्य को जानकर आत्मा रूप से इस विद्या की उपासना करता है, वह सभी लोकों में, सभी भूतों में तथा समस्त आत्माओं में अन्न ग्रहण करने वाला हो जाता है। इस प्रकार से वहाँ सर्वाङ्गपूर्ण उपासना का अधिक महत्त्व बतलाया गया है। अत: यहाँ यही स्पष्ट होता है कि एक-एक अङ्ग की उपासना की अपेक्षा सर्वाङ्गपूर्ण उपासना सर्वोत्तम है। इसलिए साधक को सर्वाङ्ग उपासना का ही अनुष्ठान सम्पन्न करना चाहिए॥५७॥

**विविध रूपों से कही हुई ब्रह्मविद्या अलग-अलग है या एक ही है? इसी जिज्ञासा का समाधान अगले सूत्र में किया जा रहा है—**

## ( ४१८ ) नाना शब्दादिभेदात्॥५८॥

**सूत्रार्थ**- शब्दादि = शब्द आदि का, भेदात् = भेद होने से, नाना = समस्त विद्याएँ अलग-अलग हैं।

**व्याख्या**- श्रुतियों में विविध विद्याओं का उल्लेख प्राप्त होता है। वे विद्याएँ निम्नवत् हैं— सद्-विद्या, भूमा-विद्या, दहर-विद्या, उपकोशल विद्या, शाण्डिल्य- विद्या, वैश्वानर-विद्या, आनन्दमयी-विद्या, अक्षर-विद्या आदि। अलग-अलग नामों एवं विविध-विध विधान वाली इन विद्याओं में नाम, प्रकार और साधन आदि का भेद है। किसी साधक को एक विद्या उचित लगती है, तो दूसरे के लिए अन्य कोई विद्या उचित प्रतीत होती है। वह उसी की प्राप्ति में लग जाता है। अत: समस्त विद्याओं का फल एक ब्रह्म की प्राप्ति होने पर भी एक नहीं है, पृथक्-पृथक् है। विद्याओं में भेद होने से उसके फल प्राप्ति में भी भेद होना स्वाभाविक है॥५८॥

**अब जिज्ञासा यह होती है कि इन सभी विद्याओं को मिलाकर अनुष्ठान करना चाहिए या फिर एक-एक का अलग-अलग करें? अगले सूत्र में इसी आशंका का समाधान सूत्रकार करते हैं—**

## ( ४१९ ) विकल्पोऽविशिष्टफलत्वात्॥५९॥

**सूत्रार्थ—** अविशिष्टफलत्वात् = समस्त विद्याओं का फल एक ही ब्रह्म की प्राप्ति है, इसमें कोई भेद नहीं है, विकल्प: = अत: जो जिस उपासना को कर रहा है, उसी को करे, वही उचित है; क्योंकि वे (उपासनाएँ) विकल्प रूप में ही मानी गई हैं।

**व्याख्या—** जो साधक जिस विद्या के अनुरूप उपासना सम्पन्न कर रहा है, उसे अपनी उपासना में किञ्चिन्मात्र भी परिवर्तन नहीं करना चाहिए; क्योंकि समस्त विद्याओं का एकमात्र लक्ष्य परब्रह्म की प्राप्ति ही है, जिसे वह किसी भी उपासना पद्धति से प्राप्त कर सकता है। श्रेष्ठ स्वर्गादि की प्राप्ति के साधनभूत अलग-अलग यज्ञ-यागादि बतलाये गये हैं, जबकि स्वर्गादि की प्राप्ति के लिए यज्ञ यागादि के समूह (समुच्चय) की आवश्यकता होती है, क्योंकि स्वर्गीय सुख-सुविधाएँ अनेक हैं, उनके लिए अनेक साधन (यज्ञ-यागादि) अपनाने होते हैं। उपर्युक्त वर्णित विद्याओं का ब्रह्म साक्षात्कार रूप एक ही फल की प्राप्ति होने से उसके समुच्चय की जरूरत नहीं रहती। अत: यह सिद्ध हुआ कि साधक अपनी इच्छा के अनुसार किसी एक विद्या के द्वारा ही साधना करके अभीष्ट लक्ष्य (ब्रह्मसाक्षात्कार) प्राप्त कर सकता है॥५९॥

**अब जिज्ञासा यह होती है कि जो कामनायुक्त उपासनाएँ अलग-अलग फलों के लिए कही गई हैं,उनका अनुष्ठान कैसे करना चाहिए? अगले सूत्र में सूत्रकार इसी जिज्ञासा का समाधान प्रस्तुत कर रहे हैं-**

## ( ४२० ) काम्यास्तु यथाकामं समुच्चीयेरन्न वा पूर्वहेत्वभावात्॥६०॥

**सूत्रार्थ**- काम्या: = कामनायुक्त उपासनाओं का अनुष्ठान, तु = तो, यथाकामम् = जैसी कामना हो तदनुसार, समुच्चीयेरन् = समुच्चय करके करनी चाहिए; वा अथवा, न = समुच्चय न करें, तो अलग-अलग करें, पूर्वहेत्वभावात् = क्योंकि इनमें पूर्वोक्त फल की समानता का अभाव है।

# Complete work of Yugrishi Pt. Sriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar, Shantikunj, Haridwar) www.awgp.org
# Free Download Life Chaning 3000+ Books, Magazines, Articles, Stories, Great Personalities, Poems and Many More www.vicharkrantibooks.org

www.awgp.org www.vicharkrantibooks.org


**व्याख्या**- कामनायुक्त (सकाम) उपासनाओं में सभी का एक जैसा फल नहीं कहा गया है। अलग-अलग उपासनाओं के अलग-अलग फल बतलाये गये हैं। इस तरह से उपर्युक्त हेतु (एक मात्र ब्रह्म की प्राप्ति) न होने से सकाम उपासना का अनुष्ठान साधक अपनी-अपनी इच्छा-कामना के अनुरूप जैसा उचित समझे वैसा कर सकता है। अतः एक उपासना के द्वारा समस्त इच्छा-कामनाओं की सिद्धि नहीं हो सकती। साधक की जैसी कामना हो, तदनुरूप उपासना करे या फिर यदि अधिक भोगों की इच्छा हो, तो उन-उन भोगों को प्रदान करने वाली उपासनाओं का समुच्चय करके भी कर सकता है। अधिक भोगों की इच्छा वाला साधक, उन-उन उपासनाओं को पृथक्-पृथक् करे, तो भी ठीक है। यह सब उसकी इच्छा, शक्ति और सामर्थ्य पर निर्भर करता है। इसमें किसी भी तरह का कोई अवरोध नहीं होता॥६०॥

**अब अगले सूत्र से उद्गीथ आदि अङ्गों में की जाने वाली उपासना के सन्दर्भ में विचार करने हेतु सूत्रकार अगला प्रकरण प्रारम्भ करते हैं। सर्वप्रथम चार सूत्रों द्वारा पूर्वपक्ष की उत्थापना की जा रही है—**

## (४२१) अङ्गेषु यथाश्रयभावः॥६१॥

**सूत्रार्थ—** अङ्गेषु = उद्गीथ आदि भिन्न-भिन्न यज्ञाङ्गों में (की जाने वाली उपासनाओं का), यथाश्रयभावः = आश्रय के अनुसार ही भाव समझ लेना चाहिए॥

**व्याख्या—** उद्‌गीथ आदि भिन्न-भिन्न यज्ञाङ्गों में जो 'ॐ' कार आदि की उपासनाएँ की जाती हैं, इनका वर्णन उपर्युक्त इसी पाद के ५५ वें सूत्र में किया जा चुका है। उनमें से जो उपासना जिस यज्ञाङ्ग के आश्रित है, उसकी उसी अंग के आश्रयानुसार व्यवस्था करनी चाहिए। इससे यह सिद्ध होता है कि जिन-जिन कर्मों के द्वारा अङ्गों का समुच्चय संभव हो सकता है, उन-उन अङ्गों से सम्बन्धित की जाने वाली उपासनाओं का भी उन कर्मों के द्वारा समुच्चय स्थापित किया जा सकता है। इस प्रकार से अंग-उपासनाओं के अनुष्ठान में समुच्चय का माना जाना युक्तिसंगत ही है॥६१॥

**उक्त प्रतिपादन के अतिरिक्त अगले सूत्र में पुनः उसी बात को कहा जा रहा है—**

## (४२२) शिष्टेश्च॥६२॥

**सूत्रार्थ—** शिष्टेः = श्रुति के शासन (विधान) से; च = भी (यही मानना उचित है)।

**व्याख्या—** यज्ञीय कर्म के अङ्गभूत उद्गीथ आदि स्तोत्रों के समुच्चय का श्रुति में विधान होने के कारण उनकी आश्रित उपासनाओं का समुच्चय भी स्वयमेव सिद्ध हो जाता है। जिस प्रकार उद्गीथ आदि यज्ञाङ्गों के स्तोत्रों के समुच्चय का शासन (विधान) है, उसी प्रकार से उनके आश्रित उपासनाओं के समुच्चय का शासन भी उनके साथ ही संलग्न हो जाता है। इस प्रकार की अङ्गाश्रित उपासनाओं का विधान छान्दोग्योपनिषद् (१/१/१) में देखने को मिलता है। **'ओमित्येतदक्षरमुद्‌गीथमुपासीत्'** अर्थात् 'ओम्' इस अक्षर उद्गीथ की उपासना करनी चाहिए। जब आश्रय के अनुसार विधान है, तब अनुष्ठान उसी के सदृश होना चाहिए। इससे स्पष्ट हो जाता है कि कर्मों के अङ्गानुसार उनके आश्रित रहने वाली उपासनाओं का समुच्चय हो सकता है॥ ६२॥

**अगले सूत्र में सूत्रकार इसी प्रसङ्ग के अन्तर्गत एक अन्य हेतु और प्रतिपादित करते हैं—**

## (४२३) समाहारात्॥६३॥

**सूत्रार्थ—** समाहारात् = कर्मों का समाहार अर्थात् कर्म को पूर्ण करने को कहा गया है, अतः उनके आश्रित उपासनाओं का भी समाहार (समुच्चय) उचित ही है अथवा कर्म में हुई कमी को पूर्ण करने से अंग उपासनाओं में यथाश्रय भाव की जानकारी प्राप्त होती है।

**व्याख्या**- श्रुतियों ने कर्मों के द्वारा समाहार (कमी को पूर्ण करने) का निर्देशन किया है। इससे उनके आश्रित

# Complete work of Yugrishi Pt. Sriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar, Shantikunj, Haridwar) www.awgp.org
# Free Download Life Chaning 3000+ Books, Magazines, Articles, Stories, Great Personalities, Poems and Many More www.vicharkrantibooks.org

उपासनाओं का समाहार करने से भी समुच्चय होना सिद्ध होता है। इस सन्दर्भ में छा.उ. (१/५/५) में इस प्रकार कहा गया है- **'य उद्गीथः स प्रणवः ..... स उद्गीथः'** अर्थात् जो उद्गीथ है, वही **प्रणव** है, वही उद्गीथ है। इस प्रकार प्रणव और उद्गीथ की एकता की उपासना का विधान कर उसके फल का कथन इस प्रकार किया है- **'होतृषदनाद्धैवापि दुरुद्गीतमनु समाहरति'** (छा. १/५/५) अर्थात् प्रणव और उद्गीथ की एकता को जानने वाला उद्गाता सामगान की अशुद्धि को होता के आसन पर बैठे हुए ही ॐ उच्चारण करके संशोधित कर देता है। कर्म की कमी को पूर्ण कर देना ही समाहार है। इस समाहार से भी अङ्गाश्रित उपासना का समुच्चय मानना प्रमाणित होता है॥६३॥

**अगले सूत्र में सूत्रकार ने उपर्युक्त अर्थ की सिद्धि के लिए एक अन्य हेतु बतलाया है—**

## (४२४) गुणसाधारण्यश्रुतेश्च ॥६४॥

**सूत्रार्थ—** गुणसाधारण्यश्रुतेः = गुणों की साधारणता बतलाने वाली श्रुति से, च = भी (यही बात सिद्ध होती है)। अर्थात् अङ्ग उपासनाओं के अनुष्ठान में समुच्चय इस कारण भी मान लेना चाहिए; क्योंकि गुण अर्थात् कर्माङ्गों के उपासना सहित 'ॐ कार' का सभी कर्मों में समानरूप से होना श्रुति बतलाती है।

**व्याख्या—** ॐकार जो उपासना का गुण है, उसका प्रयोग तीनों वेदों में समान भाव से किया गया है। 'ॐ' द्वारा ही त्रयी-विद्या की प्रवृत्ति बतलाई गई है। इसका उल्लेख छान्दोग्योपनिषद् (१/१/९) में इस प्रकार मिलता है- **'तेनेयं त्रयी विद्या वर्तते, ओमित्या श्रावयति, ओमिति शंसति, ओमित्युद्गायति'** अर्थात् उस 'ओम्' से यह ऋक् यजुः साम रूपी त्रयीविद्या प्रवृत्त होती है। 'ॐ' कहकर अध्वर्यु सुनाता है (कर्म करता है), 'ॐ' कहकर होता स्तुति (कथन) करता है और उद्गाता 'ॐ' कहकर स्तोत्र-गान करता है। यहाँ पर त्रयी-विद्या के संग ओम् का समान सम्बन्ध कहा गया है, जो कर्म के अंगभूत उद्गीथ आदि उपासनाओं के अनुष्ठान में समुच्चय का सूचक है। कर्म के साथ उद्गीथ गान आवश्यक है और उसके साथ उपासना भी जरूरी है। इस प्रकार कर्म के साथ उपासना का निश्चित समुच्चय मिलता है। अतः इस कारण से भी उपासनाओं का उनके आश्रयभूत कर्माङ्गों के साथ समुच्चय होना उचित सिद्ध होता है। उपर्युक्त चार सूत्रों द्वारा इसी भाव को पूर्वपक्ष के रूप में प्रस्तुत किया गया है॥६४॥

**उपर्युक्त चार सूत्रों द्वारा पूर्वपक्ष की उत्थापना करने के उपरान्त आगे के दोनों सूत्रों में आचार्य उत्तर (समाधान) देकर इस तृतीय पाद का समापन करते हैं—**

## (४२५) न वा तत्सहभावाश्रुतेः ॥६५॥

**सूत्रार्थ—** वा = किन्तु, न = ऐसा नहीं है, तत्सहभावाश्रुतेः = क्योंकि उन-उन उपासनाओं का समुच्चय कोई भी श्रुति नहीं बतलाती, अतः उपासनाओं का समुच्चय सिद्ध नहीं हो सकता है।

**व्याख्या—** जिन उपासनाओं के जो आश्रयभूत उद्गीथ आदि अङ्ग हैं, उन अङ्गों के समाहार के समान उनके साथ उपासनाओं का समाहार बतलाने वाली कोई भी श्रुति उपलब्ध नहीं है। अतः उन-उन आश्रयों का समुच्चय के समान ही उपासनाओं का समुच्चय सिद्ध नहीं होता; क्योंकि उपासनाओं का उद्देश्य अलग-अलग है। जिस उद्देश्य से जिस फल हेतु यज्ञादि कर्म सम्पन्न किये जाते हैं, उनके अङ्गों में की जाने वाली उपासना उनसे पृथक् उद्देश्य से सम्पन्न की जाती है, अतः अङ्गों के साथ उपासना के समुच्चय सम्बन्ध नहीं हैं, इसलिए आश्रयों के समुच्चय की भाँति उपासनाओं का समुच्चय होना सिद्ध नहीं हो सकता। अतः उपासनाओं का अनुष्ठान पृथक्-पृथक् ही करना उचित है॥६५॥

**अगले सूत्र में आचार्य प्रकारान्तर से पुनः उक्त सिद्धान्त को पुष्ट कर रहे हैं—**

www.awgp.org www.vicharkrantibooks.org


**( ४२६ ) दर्शनाच्च ॥६६॥**

**सूत्रार्थ—** च = और, दर्शनात् = श्रुति में उपासनाओं का समाहार न करना दिखलाया गया है, इस कारण से भी (उनका समाहार सिद्ध नहीं होता)।

**व्याख्या—** छान्दोग्योपनिषद् (४/१७/१०) में वर्णन आता है कि- 'एवंविद् ह वै ब्रह्मा यज्ञं यजमानं सर्वांश्चर्त्विजोऽभिरक्षति' अर्थात् 'पूर्वोक्त प्रकार से इस रहस्य को जानने वाला ब्रह्मा निश्चय ही यज्ञ की, यजमान की तथा अन्य ऋत्विजों की रक्षा करता है।' यहाँ इस श्रुति में ब्रह्मविद्या की महिमा का प्रतिपादन करते हुए ऋषि ने यह प्रदर्शित किया है कि इन उपासनाओं का कर्म के साथ समुच्चय नहीं किया जा सकता है; क्योंकि यदि उपासनाओं का समाहार होता, तो दूसरे ऋत्विक् भी उस तत्त्व के ज्ञाता होते एवं स्वयं ही अपनी रक्षा करते, ब्रह्मा को उनकी रक्षा करने की जरूरत नहीं होती। इससे यही प्रमाणित होता है कि उपासनाएँ उनके आश्रयभूत यज्ञाङ्गों के अधीन नहीं हैं; स्वतंत्र हैं। अतः समुच्चय न करके उनका अलग ही अनुष्ठान सम्पन्न करना चाहिए॥६६॥

**॥ इति तृतीयाध्यायस्य तृतीयः पादः समाप्तः ॥**




# Complete work of Yugrishi Pt. Sriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar, Shantikunj, Haridwar) www.awgp.org
# Free Download Life Chaning 3000+ Books, Magazines, Articles, Stories, Great Personalities, Poems and Many More www.vicharkrantibooks.org

# ॥ अथ तृतीयाध्याये चतुर्थः पादः ॥

**तृतीय पाद के अन्तर्गत परब्रह्म की प्राप्ति हेतु अलग-अलग विद्याओं के सन्दर्भ में प्रतीत होने वाले विरोध को हटाया गया और उन विद्याओं में से किस विद्या के कौन से गुण अन्य विद्या में लिये जा सकते हैं और कौन से नहीं लिये जा सकते हैं ? इन विद्याओं का पृथक्-पृथक् अनुष्ठान करना ठीक है या इनमें से कुछ एक का समुच्चय भी हो सकता है ? इस प्रकार से अन्य कई विषयों पर गम्भीरता से विचार करके सिद्धान्त का प्रतिपादन किया गया।**

**अब चतुर्थ पाद में परब्रह्म के मिलन का स्वतन्त्र साधन है या नहीं ? उसके अन्तरङ्ग और बहिरङ्ग में कौन सा साधन है ? इन सभी प्रश्नों का विचार करके सिद्धान्त का प्रतिपादन किया जा रहा है। सर्वप्रथम ब्रह्म की प्राप्ति स्वरूप पुरुषार्थ की सिद्धि मात्र ज्ञान से ही होती है या कर्म आदि के समुच्चय से ? इसी पर विचार शुरू करने हेतु सूत्रकार अपना मत प्रस्तुत करते हैं-**

## ( ४२७ ) पुरुषार्थोऽतःशब्दादिति बादरायणः ॥१॥

**सूत्रार्थ-** पुरुषार्थः = परब्रह्म प्राप्ति रूप पुरुषार्थ की सिद्धि, अतः = इस (ब्रह्मज्ञान) से होती है, शब्दात् = क्योंकि शब्द अर्थात् श्रुति वचन से यही प्रमाणित होता है, इति = ऐसा, बादरायणः = बादरायण जी कहते हैं।

**व्याख्या-** आचार्य बादरायण जी कहते हैं कि ब्रह्मविद्या की सिद्धि से ही मोक्ष रूपी पुरुषार्थ की सिद्धि सम्भव है। यह तथ्य श्रुति सम्मत है। इसके सन्दर्भ में आचार्य वेदव्यास जी अपने मतानुसार छा.उ. ७/१/३ का उल्लेख प्रस्तुत करते हैं- **'तरति शोकमात्मवित्'** अर्थात् आत्मज्ञानी शोक-मोह से तर (पार हो) जाता है। मुण्डकोपनिषद् ३/२/८ में भी ऐसा वर्णन मिलता है- **'तथा विद्वान् नामरूपाद्विमुक्तः परात्परं पुरुषमुपैति दिव्यम्।'** अर्थात् ज्ञानी पुरुष नाम-रूप से मुक्त होने पर परात्पर पुरुष (ब्रह्म) को प्राप्त हो जाता है। श्वेताश्वतरोपनिषद् ५/१३ में भी ऐसा वर्णन किया गया है- **'ज्ञात्वा देवं मुच्यते सर्वपाशैः'** अर्थात् (साधक) उस अविनाशी देव को जानकर सभी तरह के बन्धनों से मुक्त हो जाता है'। इस प्रकार श्रुति-वचनों से यह सिद्ध होता है कि ब्रह्म की प्राप्ति रूप पुरुषार्थ की सिद्धि इस परम ब्रह्मज्ञान से ही सम्भव हो सकती है ॥१॥

**अगले सूत्र में आचार्य उपर्युक्त सिद्धान्त द्वारा जैमिनि ऋषि का मतभेद प्रकट करते हुए कहते हैं-**

## ( ४२८ ) शेषत्वात्पुरुषार्थवादो यथाऽन्येष्विति जैमिनिः ॥२॥

**सूत्रार्थ—** शेषत्वात् = कर्म का शेष (अङ्ग) होने से, पुरुषार्थवादः = ब्रह्मविद्या को पुरुषार्थ का हेतु बतलाना, अर्थ की सिद्धि मात्र ही है, यथा = जैसे, अन्येषु = यज्ञ के अन्य उपाङ्गों में फलश्रुति अर्थ की सिद्धि ही मानी जाती है, इति = ऐसा ही, जैमिनिः = आचार्य जैमिनि का कथन है।

**व्याख्या—** आचार्य जैमिनि का कथन है कि आत्मा कर्म का कर्त्ता होने से उसके स्वरूप का ज्ञान-बोध कराने वाली विद्या भी कर्म का अङ्ग है। अतः उसे पुरुषार्थ का साधन बतलाना तो उसकी प्रशंसा मात्र ही करना है। पुरुषार्थ का साधन तो यर्थाथतः एक मात्र कर्म ही है। जैसे कर्म के द्वारा अङ्गों की फलश्रुति उनकी प्रशंसा मात्र समझी जाती है, उसी प्रकार से इसे भी जानना चाहिए ॥२॥

**'विद्या कर्म का अङ्ग है।' इस कथन को सिद्ध करने के लिए आचार्य अगले सूत्र में इसका हेतु बतला रहे हैं-**

## ( ४२९ ) आचारदर्शनात् ॥३॥

**सूत्रार्थ—** आचार = महान् पुरुषों का आचरण, दर्शनात् = देखने से भी ऐसा ही सिद्ध होता है कि विद्या कर्म का ही अङ्ग है।

**व्याख्या—** मात्र विद्या के द्वारा ही पुरुषार्थ सिद्ध न होने के पक्ष में महान् पुरुषों का उत्तम आचरण भी प्रमाण है। इस विषय में बृह.उ. ३/१/१ में कहा गया है कि 'एक बार राजा जनक ने प्रचुर दक्षिणा वाला यज्ञ किया, उसमें कुरु और पाञ्चाल देश के बहुत से ब्राह्मण एकत्रित हुए थे।' छान्दोग्य ५/११/५ में भी ऐसा ही कुछ

www.awgp.org www.vicharkrantibooks.org


वर्णन मिलता है- राजा अश्वपति ने अपने पास ब्रह्मविद्या सीखने के लिए आये हुए ऋषियों से कहा- 'आप लोग श्रवण करें, मेरे राज्य में न तो कोई चोर है, न कंजूस है, न मद्यपान करने वाला है, न अग्निहोत्र रहित है और न ही कोई विद्या से ही रहित है। यहाँ पर कोई परस्त्रीगामी व्यक्ति ही नहीं है, तो फिर कुलटा स्त्री कैसे रह सकती है ? हे पूज्यपाद! मैं भी यज्ञ करने वाला हूँ। एक-एक ऋत्विज् को जितना धन दूँगा, उतना ही धन आप सभी को भी दूँगा', आप यहीं विश्राम करें। इस प्रकार श्रुति-वर्णित महान् पुरुषों का आचरण देखने से भी प्रमाणित हो जाता है कि ब्रह्मविद्या कर्म का ही अङ्ग है तथा कर्मों के साथ ही वह पुरुषार्थ का साधन भी है ॥३ ॥

**अगले सूत्र में आचार्य इसी कथन को श्रुति-प्रमाण द्वारा स्पष्ट करते हैं-**

**( ४३० ) तच्छ्रुतेः ॥४॥**

**सूत्रार्थ—** तच्छ्रुतेः = उस कथन विषयक श्रुति से भी यही तथ्य सिद्ध होता है।

**व्याख्या—** विद्या-ज्ञान कर्म का अङ्ग है, यह प्रमाण श्रुति-वचन से सिद्ध होता है। इस विषय में छा.उ. १/१/१० में ऋषि कहते हैं- **'यदेव विद्यया करोति श्रद्धयोपनिषदा तदेव वीर्यवत्तरं भवति'** अर्थात् जो कर्म विद्या, श्रद्धा एवं उपनिषदों के योग के अनुसार संपन्न होता है, वह सर्वाधिक बलवान् होता है। वर्णित श्रुति में 'विद्यया' नामक तृतीयान्त पद संकेत करता है कि विद्या-ज्ञान ही कर्म का अङ्ग है। कर्म सम्पादनार्थ जैसे अन्य साधन उसके अङ्ग हैं, उसी प्रकार विद्या (ज्ञान) भी कर्म का अङ्ग है। इससे भी यही प्रमाणित होता है कि एकमात्र ज्ञान ही पुरुषार्थ का हेतु नहीं हो सकता; पुरुषार्थ का हेतु तो मात्र कर्म ही है ॥४॥

**आचार्य अगले सूत्र में पुनः उक्त तथ्य को पुष्ट करने के लिए प्रमाण प्रस्तुत करते हैं—**

**( ४३१ ) समन्वारम्भणात् ॥५ ॥**

**सूत्रार्थ—** समन्वारम्भणात् = विद्या एवं कर्म दोनों का जीवात्मा के साथ गमन करने का कथन होने से भी यही तथ्य प्रमाणित होता है।

**व्याख्या—** उक्त कथन के सन्दर्भ में बृहदारण्यकोपनिषद् ४/४/२ में इस प्रकार उल्लेख मिलता है- **'तं विद्या कर्मणी समन्वारभेते'** अर्थात् जब आत्मा शरीर को त्यागकर अन्य लोकों में गमन करता है, तब उसके साथ प्राण, अन्तःकरण और इन्द्रियाँ तो जाती ही हैं, साथ ही विद्या और कर्म भी जाते हैं। इस प्रकार विद्या और कर्म दोनों के संस्कारों को साथ लेकर जीव का एक देह से दूसरे देह में जाना बतलाये जाने से यह प्रमाणित हो जाता है कि विद्या (ज्ञान) कर्म का ही अङ्ग है ॥५ ॥

**आचार्य अगले सूत्र में पुनः उक्त तथ्य को पुष्ट करने के लिए प्रमाण प्रस्तुत करते हैं-**

**( ४३२ ) तद्वतो विधानात् ॥६ ॥**

**सूत्रार्थ-** तद्वतः = आत्मज्ञान सम्पन्न साधक के लिए, विधानात् = कर्मों का विधान होने से भी उक्त कथन सत्य सिद्ध होता है।

**व्याख्या-** कर्म का विधान आत्मज्ञान सम्पन्न साधक के लिए भी निश्चित किया गया है। ज्ञान के होने से कार्य का अच्छी तरह से होना संभव है। छा.उ. ८/१५/१ में उक्त तथ्य के सन्दर्भ में वर्णन इस प्रकार मिलता है- 'ब्रह्मचारी विधान के अनुसार गुरु की सेवा आदि कर्त्तव्य कर्मों का अच्छी तरह से अनुष्ठान करते हुए वेदाध्ययन सम्पन्न करे और आचार्य कुल से समावर्तन-संस्कार सम्पन्न कर स्नातक बनकर वापस आये और परिवार में निवास करता हुआ पवित्र स्थल पर स्वाध्याय आदि साधना करता रहे, पुत्र एवं शिष्यादि को धार्मिक संस्कारों से ओत-प्रोत कर सभी इन्द्रियों को अपने अन्तस् में प्रतिष्ठित करे। ' उक्त सभी नियमों को

# Complete work of Yugrishi Pt. Sriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar, Shantikunj, Haridwar) www.awgp.org
# Free Download Life Chaning 3000+ Books, Magazines, Articles, Stories, Great Personalities, Poems and Many More www.vicharkrantibooks.org

कहने के पश्चात् उपनिषद्कार उनके फल को इस प्रकार बतलाते हैं- 'ऐसा आचरण करने वाला साधक साधना के पश्चात् ब्रह्मलोक को गमन करता है।' इस प्रकार विद्या के सहित कर्म करने के विधान हैं, इससे विद्या और कर्म का समन्वय पूर्णतया सत्य सिद्ध होता है ॥६॥

**अगले सूत्र में आचार्य कहते हैं कि मात्र इतना ही नहीं, आगे और-**

**( ४३३ ) नियमाच्च ॥७॥**

**सूत्रार्थ-** नियमात् = श्रुति में जीवनपर्यन्त नियमित रूप से कर्म किये जाने से, च = भी (यही सिद्ध होता है कि कर्म ही कर्त्तव्य है, अत: विद्या कर्म का अङ्ग है)।

**व्याख्या-** ईशावास्योपनिषद् के द्वितीय मंत्र में श्रुति का आदेश इस प्रकार मिलता है- '**कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेच्छतं समाः**' अर्थात् मनुष्य को श्रुति वर्णित श्रेष्ठ कर्मों का अनुष्ठान करते हुए ही इस संसार में सौ वर्षों तक जीवित रहने का सङ्कल्प करना चाहिए। इस प्रकार से जीवन यात्रा का निर्वहन करने पर मनुष्य में कर्म संस्कार आदि लिप्त नहीं होंगे। इसके अतिरिक्त दूसरे अन्य प्रकार का ऐसा कोई माध्यम नहीं है, जिससे कि कर्म लिप्त न होवें। इस प्रकार से उक्त सूत्र के अनुसार जीवन पर्यन्त कर्म के अनुष्ठान का नियम-संकल्प होने से भी यही प्रमाणित है कि एक-मात्र ज्ञान ही पुरुषार्थ का हेतु नहीं है, कर्म भी है ॥७॥

**आचार्य जैमिनि के मत का वर्णन करने के उपरान्त सूत्रकार अगले सूत्र में अपने सिद्धान्त को सिद्ध करने हेतु समाधान दे रहे हैं--**

**( ४३४ ) अधिकोपदेशात्तु बादरायणस्यैवं तद्दर्शनात् ॥८॥**

**सूत्रार्थ-** तु = किन्तु, अधिकोपदेशात् = श्रुति में कर्मों की अपेक्षा ब्रह्मविद्या के माहात्म्य का उपदेश सर्वाधिक होने से, बादरायणस्य = वेदव्यास जी का मत, एवम् = जैसा सूत्र में कहा था वैसा ही है, तद्दर्शनात् =क्योंकि श्रुति में ब्रह्मविद्या की प्रचुरता ही दिखाई गयी है।

**व्याख्या-** आचार्य जैमिनि ने जिस ब्रह्मविद्या को कर्म का अङ्ग कहा है, वह उचित नहीं। आचार्य ने अपने कथन की सिद्धि हेतु जो भी युक्तियाँ दी हैं, वे सभी आभास मात्र ही हैं। इसलिए सूत्रकार वेदव्यास जी ने इसी पाद के प्रथम (पूर्व) सूत्र में अपने जो विचार प्रस्तुत किये हैं, वे सब अभी भी ज्यों के त्यों ही हैं। आचार्य जैमिनि की युक्तियों से भी उसमें किसी तरह का परिवर्तन नहीं हुआ है। वस्तुत: ब्रह्मज्ञान के साथ-साथ लोक संग्रह हेतु या फिर प्रारब्ध के अनुसार देह के निमित्त किये जाने वाले कर्म रहे हों, तो भी उनसे किसी भी तरह की हानि नहीं है, क्योंकि परब्रह्म की प्राप्ति रूप पुरुषार्थ का कारण तो केवल परब्रह्म का तत्त्वज्ञान ही है। इसके अतिरिक्त न तो कर्म-ज्ञान का समुच्चय परम पुरुषार्थ का साधन है और न केवल कर्म ही परम पुरुषार्थ का साधन है। इस विषय में मु.उ.१/२/१० में इस प्रकार कहा गया है- 'इष्ट और पूर्त कर्मों को ही उत्कृष्ट मानने वाले अज्ञानी उससे भिन्न वास्तविक श्रेय को नहीं जानते। वे श्रेष्ठ कर्मों के फलस्वरूप स्वर्ग के उत्तम स्थल में वहाँ के भोगों का अनुभव करके इस मानव लोक अथवा इससे भी अत्यधिक नीचे के लोकों में गिरते हैं।' सूत्रकार कहते हैं कि श्रुति-वचन तो कर्म की अपेक्षा ज्ञान को ही सर्वाधिक प्राथमिकता प्रदान करते हैं। मु.उ. २/२/८ में कहा गया है कि 'कार्य-कारण रूप परब्रह्म को जानने के उपरान्त मनुष्य के हृदय की चिर पुरातन-ग्रन्थि का भेदन हो जाता है। सभी संदेह समाप्त हो जाते हैं तथा समस्त कर्मों का क्षय हो जाता है।' श्रुतियों में स्थान-स्थान पर कर्मों की अपेक्षा ब्रह्मज्ञान का महत्त्व सर्वाधिक कहा गया है। अत: ब्रह्मविद्या कर्म का अङ्ग नहीं हो सकती ॥८॥

**गत सूत्र क्र. ३ में महान् पुरुषों का आचरण देखने से जो विद्या को कर्म का अङ्ग बतलाया गया था, अब यहाँ सूत्र में आचार्य उसी का उत्तर दे रहे हैं-**

www.awgp.org www.vicharkrantibooks.org

www.awgp.org www.vicharkrantibooks.org


## ( ४३५ ) तुल्यं तु दर्शनम्॥९॥

**सूत्रार्थ**- तु = और, तुल्यम् = समान रूप से, दर्शनम् = यही देखा जाता है।

**व्याख्या**- समस्त श्रुतियों ने सम्यक् रूप से कर्म की अपेक्षा ब्रह्मविद्या का ही श्रेष्ठ होना बतलाया है। श्रेष्ठ आचरण से भी यह पुष्ट नहीं होता कि 'विद्या कर्म का ही अङ्ग है', क्योंकि श्रुति में दोनों तरह का आचार देखने को मिलता है। जहाँ एक तरफ महाराज जनक आदि ज्ञानी पुरुष लोकसंग्रह हेतु यज्ञ यागादि कर्म में संलग्न देखे जाते हैं, तो वहीं दूसरी तरफ केवल भिक्षा से ही निर्वाह करने वाले विरक्त संन्यासी महात्मागण लोक संग्रह के लिए ही सभी कर्मों को त्यागकर ज्ञान को प्राप्त कर एकमात्र ब्रह्म के चिन्तन में ही लगे रहते हैं। इस प्रकार आचार तो दोनों ही प्रकार के मिलते हैं। इससे कर्म की प्रमुखता सिद्ध नहीं होती। गीताकार अ.३/१७-१८ में कहते हैं, कि जिन्हें सही मायने में ज्ञान की प्राप्ति हो गई, उन्हें न तो कर्म करने से कोई प्रयोजन है और न ही उसके त्याग से ही कोई मतलब है। अतः प्रारब्ध एवं ईश्वर के नियमानुसार उनका आचरण दोनों ही तरह का होता है। इसके अतिरिक्त कौ.उ. में यह भी वर्णन मिलता है कि 'इसी कारण पूर्व के विद्वज्जनों ने अग्निहोत्रादि कर्मों का अनुष्ठान नहीं किया।' मुण्डकोपनिषद् १/२/१० के अनुसार- 'इष्ट-पूर्त कर्मों को श्रेष्ठ मानने वाले अज्ञानी उससे विपरीत यथार्थ श्रेय को नहीं जानते। वे श्रेष्ठ कर्मों के फल द्वारा स्वर्ग के पीठ स्थल में वहाँ के भोगों की अनुभूति करके पृथिवी या इससे भी नीचे के लोकों में गिर पड़ते हैं।' इससे भी कर्म की निरर्थकता सिद्ध होती है। बृह.उ. ३/५/१ में कहा गया है कि 'इस आत्मा को जानकर ही ब्राह्मणजन पुत्रादि की इच्छा का परित्याग करके विरक्त होकर भिक्षा द्वारा निर्वहन करते हुए विचरण करते हैं। इस प्रकार श्रुतियों में कर्म-त्याग के आचार का अनेकों स्थलों में वर्णन मिलता है। अतः यही सिद्ध होता है कि पुरुषार्थ का हेतु ब्रह्मज्ञान ही है, वह कर्म का अङ्ग नहीं हो सकता॥९॥

**गत सूत्र क्र. ४ में पूर्वपक्ष द्वारा जो श्रुति प्रमाण दिया गया था, उसका आचार्य इस सूत्र में समाधान दे रहे हैं-**

## ( ४३६ ) असार्वत्रिकी॥१०॥

**सूत्रार्थ**- असार्वत्रिकी = (वह श्रुति) सर्वत्र सम्बन्ध रखने वाली नहीं है, उद्गीथ विद्या से ही सम्बन्धित एक देशीय है।

**व्याख्या**- पूर्व सूत्र सं. ४ में पूर्वपक्षी द्वारा जो 'यदेव विद्यया करोति' (छा.उ. १/१/१०) इत्यादि श्रुति का प्रमाण दिया गया है, वह समस्त विद्याओं से मेल नहीं खाता। वह प्रमाण एकदेशीय है, एकमात्र उद्गीथ विद्या से ही सम्बन्धित है। वहाँ (उक्त प्रसंग के अन्तर्गत) उस प्रकरण में प्रयुक्त उद्गीथ-विद्या से ही उसका सम्बन्ध है, उसे ही वह कर्मों का अङ्ग बतलाती है। दूसरे अन्य सभी प्रकरणों में विवेचित समस्त विद्याओं से उसका कोई सम्बन्ध नहीं है। अतः उस एकदेशीय श्रुति द्वारा यह सिद्ध नहीं होता कि विद्या कर्म का अङ्ग है॥१०॥

**पूर्व पक्षी द्वारा पाँचवें सूत्र में जिस श्रुति का प्रमाण दिया गया है, अगले सूत्र में सूत्रकार उसी के सन्दर्भ में समाधान प्रस्तुत करते हैं-**

## ( ४३७ ) विभागः शतवत्॥११॥

**सूत्रार्थ**- शतवत् = सौ मुद्राओं के विभाग के सदृश, विभागः = उस श्रुति में वर्णित विद्या-कर्म का विभाग अधिकार भेद से जानना चाहिए।

**व्याख्या**- जिस प्रकार कुछ लोगों का हिसाब चुकाने हेतु सौ मुद्राएँ अपने पास रख ली जायें तथा उनमें से जितना जिसको देना है, उसके काम के अनुसार हिसाब करके मुद्राएँ दे दी जाती हैं अर्थात् काम के अनुसार किसी को १० मुद्रायें, किसी को २० मुद्राएँ और किसी को ५० मुद्राएँ दे दी गईं। उसी प्रकार से ही इस श्रुति

www.awgp.org www.vicharkrantibooks.org


कथन का भाव भी अधिकारी के अनुसार विभागपूर्वक समझना चाहिए। साधना से पतित अथवा वासनाओं में संलिप्त प्राणियों को उनके विद्या और कर्म दोनों संस्कारों के अनुसार फल की प्राप्ति होगी, किन्तु जो ब्रह्मज्ञानी हैं; उनके कर्म तो यहीं नष्ट हो जाते हैं। वह तो मात्र विद्या के बल से ही ब्रह्मलोक को गमन करता है, उसके साथ कर्म नहीं जाते हैं। अत: इससे भी सिद्ध नहीं होता कि विद्या कर्म का अङ्ग है॥११॥

**पूर्वपक्षी द्वारा जो छठे सूत्र में प्रजापति के वचनों का प्रमाण प्रस्तुत किया गया है, आचार्य अगले सूत्र में उसी का समधान प्रस्तुत कर रहे हैं—**

**( ४३८ ) अध्ययनमात्रवत: ॥१२॥**

**सूत्रार्थ**– अध्ययनमात्रवत: = जिन्होंने विद्या का मात्र अध्ययन ही किया है, अनुष्ठान नहीं; ऐसे विद्वज्जन के सन्दर्भ में यह कथन है।

**व्याख्या**– ब्रह्मविद्या से सम्पन्न विद्वान् ब्रह्मचारी पुरुष के लिए गृहस्थ (परिवार) में जाने और कर्म करने का जो उपदेश प्रजापति ने दिया है, वह गुरुकुल से अध्ययन मात्र करके वापस लौटने वाले स्नातक ब्रह्मचारी के लिए है। अत: जिस पुरुष ने ब्रह्मविद्या का मात्र अध्ययन किया है, चिन्तन-मनन और निदिध्यासनपूर्वक उसका अनुष्ठान नहीं किया, ऐसे उस अधिकारी साधक के प्रति अन्त:करण की शुद्धि हेतु कर्मों का विधान निश्चित किया गया है, जो कि सर्वथा उचित है; लेकिन इससे यह स्पष्ट नहीं होता कि ब्रह्मविद्या कर्मों का ही अङ्ग है॥१२॥

**पूर्वपक्ष के द्वारा सूत्र क्र. ७ में जो अन्तिम श्रुति-प्रमाण प्रस्तुत किया गया है, उसका समाधान सूत्रकार आगे के चार सूत्रों में कई प्रकार से दे रहे हैं-**

**( ४३९ ) नाविशेषात् ॥१३॥**

**सूत्रार्थ**– अविशेषात् = वह श्रुति विशेषतया आत्मज्ञानी को कर्म में लगाने के लिए नहीं कही गई है। अत:, न = ज्ञान के साथ उसका समुच्चय नहीं है।

**व्याख्या**– पूर्वपक्ष द्वारा वहाँ गत सूत्र में त्यागपूर्वक जीवनपर्यन्त कर्म करने के लिए जो कहा गया है, वह कथन ब्रह्मज्ञानीजन समस्त साधकों के लिए समान भाव से है; विशेष रूप से नहीं। अत: उसके द्वारा न तो यह प्रमाणित होता है कि ब्रह्मविद्या कर्मों का अङ्ग है तथा न यही सिद्ध होता है कि एकमात्र ब्रह्मविद्या द्वारा परम पुरुषार्थ की प्राप्ति नहीं होती। निष्काम कर्म का अनुष्ठान ब्रह्मज्ञान के सम्पादन हेतु सम्पन्न किया जाता है। इस कारण ऐसे कर्मों का अनुष्ठान उन्हीं साधकों के लिए जरूरी है, जिन्हें अभी तक ब्रह्मज्ञान नहीं मिला। आजीवन कर्मानुष्ठान का यह विधान उन्हीं के लिए है, जिन्हें उसकी जरूरत हो। आत्मज्ञानी तो कर्म करने या न करने में स्वतंत्र होता है। इसलिए साधारण कथन होने पर अज्ञानी के लिए यह विधान हो सकता है। ऐसी दशा में इस विधान के आधार पर ज्ञान को कर्म का अङ्ग प्रमाणित नहीं किया जा सकता है॥१३॥

**यदि उस श्रुति को समान भाव से सभी के लिए मान भी लें, तो फिर उसके द्वारा ज्ञानी के लिए भी तो कर्म का विधान हो ही जाता है, इस पर सूत्रकार कहते हैं कि-**

**( ४४० ) स्तुतयेऽनुमतिर्वा ॥१४॥**

**सूत्रार्थ**– वा = अथवा, स्तुतये = ब्रह्मविद्या की स्तुति के लिए, अनुमति: = सभी काल में कर्मानुष्ठान की अनुमति समझनी चाहिए।

**व्याख्या**– उस श्रुति में कर्मों के अनुष्ठान की व्यवस्था ब्रह्मविद्या की प्रशंसा ही समझी जा सकती है। यदि उस श्रुति को समान भाव से ब्रह्मज्ञानी के लिए मान भी लें, तो उसका यह अभिप्राय समझना चाहिए कि ब्रह्मज्ञानी लोकसंग्रह के लिए जीवन पर्यन्त कर्म करता रहे, तब भी ब्रह्मविद्या के प्रभाव से उस (ज्ञानी) में कर्म संलिप्त

# Complete work of Yugrishi Pt. Sriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar, Shantikunj, Haridwar) www.awgp.org
# Free Download Life Chaning 3000+ Books, Magazines, Articles, Stories, Great Personalities, Poems and Many More www.vicharkrantibooks.org

www.awgp.org www.vicharkrantibooks.org


नहीं होते। वह उनसे सतत सम्बन्ध रहित बना रहता है। इस प्रकार से करने हेतु यह श्रुति कर्म करने की सम्मतिमात्र अर्थात् अनुमति प्रदान करती है, उस ज्ञानी को कर्म करने के लिए बाधित नहीं करती। इसलिए यह श्रुति ब्रह्मविद्या को कर्मों का अङ्ग कहने के लिए नहीं है॥१४॥

**उपर्युक्त तथ्य को सिद्ध करने के लिए आचार्य अगले सूत्र में एक अन्य युक्ति दे रहे हैं-**

## ( ४४१ ) कामकारेण चैके॥१५॥

**सूत्रार्थ-** च = और इसके अतिरिक्त, एके = कई शाखा वाले विद्वान्, कामकारेण = स्वेच्छानुसार (कर्मों का परित्याग कर देते हैं; इस कारण भी विद्या कर्मों का अङ्ग नहीं है)।

**व्याख्या-** ब्रह्मज्ञानी स्वेच्छानुसार कर्मों का परित्याग कर देता है, इसलिए भी विद्या कर्म का अङ्ग नहीं है। इस सन्दर्भ में बृह.उ. ४/४/२२ का श्रुति कथन इस प्रकार है - **'किं प्रजया करिष्यामो येषां नोऽयमात्मायं लोकः'** अर्थात् हम प्रजा से क्या उद्देश्य सिद्ध करेंगे, जिनका यह परब्रह्म ही लोक अर्थात् निवास स्थल है। इस प्रकार से अनेकों श्रुतियों में कितने ही विद्वज्जनों का अपनी इच्छानुसार गृहस्थ आश्रम और विहित कर्मों का परित्याग करना कहा गया है। यदि ईशावास्योपनिषद्-२ की कुर्वन्नेवेह आदि श्रुति समस्त मनीषियों के लिए कर्म का नियम बनाने वाली मान भी लें,तो यहाँ इस श्रुति से विरोध उपस्थित होगा। अत: यहाँ पर यही मानना चाहिए कि विद्वान् पुरुषों में कोई भी अपने पूर्व के संस्कारों के अनुसार जीवनपर्यन्त कर्म करता रहता है और कोई बीच में ही छोड़ देता है। इसमें उनकी स्वतंत्रता बनी रहती है। इस कारण भी यह सिद्ध नहीं होता कि ज्ञान कर्म का अङ्ग है॥१५॥

**अगले सूत्र में सूत्रकार प्रकारान्तर से पुनः उक्त तथ्य को प्रमाणित करते हैं-**

## ( ४४२ ) उपमर्दं च॥१६॥

**सूत्रार्थ-** च = और (इसके अलावा), उपमर्दम् = ब्रह्मविद्या के द्वारा सभी प्रकार के कर्मों का सर्वथा नष्ट हो जाना बताया गया है (इससे भी पूर्वोक्त तथ्य प्रमाणित होते हैं)।

**व्याख्या-** श्रुतियों-स्मृतियों में ब्रह्मज्ञानी होने के उपरान्त कर्मों का शमन हो जाना बताया गया है। इस सन्दर्भ में मुण्डकोपनिषद् २/२/८ में श्रुति का कथन इस प्रकार मिलता है- 'उस परब्रह्म परमात्मा का ज्ञान साधक को जब प्राप्त हो जाता है, तब उसके सभी कर्म समाप्त हो जाते हैं। गीताकार ने भी श्रीमद्भगवद्गीता के ४/३७ में ऐसा ही उल्लेख किया है, यथा- हे अर्जुन! जिस प्रकार से प्रज्वलित अग्नि लकड़ियों को भस्म कर देती है, उसी प्रकार ज्ञान रूपी अग्नि साधक के सभी तरह के कर्मों को भस्मसात् कर देती है। उक्त दोनों प्रतिपादनों के अनुसार भी प्रमाणित हो जाता है कि ब्रह्मविद्या को कर्म का अङ्ग नहीं स्वीकारा जा सकता है। साथ ही मात्र ब्रह्मविद्या द्वारा परब्रह्म की प्राप्ति रूप पुरुषार्थ की सिद्धि नहीं होती, यह कथन भी उचित नहीं हो सकता॥१६॥

**आचार्य जैमिनि के द्वारा उपस्थित की हुई समस्त आशङ्काओं का समाधान प्रस्तुत कर यह सिद्ध किया गया है कि 'विद्या कर्म का अङ्ग नहीं है, स्वतन्त्र साधन है।' अगले सूत्र में आचार्य बादरायण उपर्युक्त तथ्य को पुनः प्रमाणित करते हैं—**

## ( ४४३ ) ऊर्ध्वरेतस्सु च शब्दे हि॥१७॥

**सूत्रार्थ-** ऊर्ध्वरेतस्सु = वीर्य को सुरक्षित रखने का विधान करने वाले ब्रह्मचर्यादि तीन आश्रमों में, च = भी (ब्रह्मविद्या प्राप्ति का अधिकार है), हि = क्योंकि, शब्दे = श्रुति में यही कहा गया है, अत: ब्रह्मविद्या कर्मों का अङ्ग नहीं।

**व्याख्या—** जिन ब्रह्मचर्य, वानप्रस्थ एवं संन्यास आश्रमों में वीर्यवाहिनी नाड़ी को किसी भी तरह से च्युत न होने देने, वरन् ऊर्ध्वगमन की प्रयोग-प्रक्रिया तप आदि के द्वारा सम्पन्न की जाती है; उन्हीं उक्त ब्रह्मचर्यादि

# Complete work of Yugrishi Pt. Sriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar, Shantikunj, Haridwar) www.awgp.org
# Free Download Life Chaning 3000+ Books, Magazines, Articles, Stories, Great Personalities, Poems and Many More www.vicharkrantibooks.org

www.awgp.org www.vicharkrantibooks.org


तीनों आश्रमों में यज्ञ, तप, श्रद्धा आदि कर्मों के होते रहने पर भी ब्रह्मविद्या का आधार बना रहता है। जिस प्रकार से गृहस्थ आश्रम में ब्रह्मविद्या के अनुष्ठान का अधिकार है, उसी प्रकार से ब्रह्मचर्य, वानप्रस्थ आदि आश्रमों में भी उस विद्या के अनुष्ठान का अधिकार होता है, क्योंकि श्रुति में ऐसा ही वर्णन मिलता है, देखें मुण्डक उ. (१/२/११) का मन्त्र। इसमें कहा गया है कि जो जंगल में रहने वाले वानप्रस्थी, शान्त स्वभाव वाले विद्वान् गृहस्थ, भिक्षा से जीवन चलाने वाले ब्रह्मचारी और संन्यासी यज्ञ-तप एवं श्रद्धा आदि का सेवन करते हैं; वे रजोगुण से रहित मनुष्य सूर्य के मार्ग से वहाँ गमन करते हैं, जहाँ जन्म-मरण से रहित नित्य अविनाशी परमपुरुष वास करता है।' इसके अतिरिक्त प्र.उ. १/१० आदि श्रुतियों में भी ऐसा ही उल्लेख मिलता है। उद्धरणों से प्रमाणित होता है कि 'विद्या कर्म का अङ्ग नहीं है, क्योंकि संन्यासी के लिए वैदिक यज्ञादि कर्मों का विधान नहीं है। उनका ब्रह्मविद्या में ही अधिकार है। यदि विद्या को कर्म का अङ्ग मान भी लें, तो संन्यासी के लिए उसका अनुष्ठान किस तरह संभव होगा? अर्थात् संभव नहीं होगा। यहाँ पर इसीलिए विद्या का कर्माङ्ग होना सिद्ध नहीं होता॥१७॥

**अगले सूत्र में सूत्रकार आचार्य जैमिनि की तरफ से पुनः आशङ्का उपस्थित करते हैं—**

## (४४४) परामर्शं जैमिनिरचोदना चापवदति हि॥१८॥

**सूत्रार्थ—** जैमिनिः = आचार्य जैमिनि, परामर्शम् = उपर्युक्त सूत्र में वर्णित श्रुति में संन्यास आश्रम का अनुवाद मात्र मानते हैं, विधि-विधान नहीं, हि = क्योंकि, अचोदना = उसमें विधि सूचक क्रियाविधि का अभाव है, च = और इसके अतिरिक्त, अपवदति = श्रुति संन्यासादि आश्रमों का अपवाद निषेध करती है।

**व्याख्या**- पूर्वसूत्र के निर्देशानुसार उपनिषद् उद्धरणों में ऊर्ध्वरेताओं के नैष्ठिक ब्रह्मचर्य, वानप्रस्थ व संन्यास आश्रम का ब्रह्मजिज्ञासुओं के लिए उल्लेख है, उस सन्दर्भ में आचार्य जैमिनी का मत है कि उक्त संन्यास आदि तीनों आश्रम अनुष्ठेय अर्थात् पालन करने योग्य नहीं हैं, केवल गृहस्थ में ही रहकर कर्मानुष्ठान करते हुए मनुष्य का पुरुषार्थ सिद्ध हो सकता है। उपर्युक्त सूत्र में वर्णित उद्धरण में '**भैक्ष्यचर्यां चरन्तः**' पद के द्वारा संन्यास का मात्र अनुवाद ही हुआ है, विधि नहीं; क्योंकि वहाँ पर विधिसूचक क्रियापद का अभाव है। इसके अतिरिक्त श्रुति ने स्पष्ट रूप से कर्म त्याग की निन्दा की है। तैत्ति. संहिता १/५/२/१ में कहा गया है- '**वीरहा वा एष देवानां योऽग्निमुद्वासयते**' अर्थात् वह वीरघाती है, जो देवों से सम्बन्धित अग्निहोत्र का त्याग करता है। यहाँ यज्ञादि कर्मों को त्यागने वाले की निन्दा की गई है तथा गृहस्थ के लिए प्रशंसापूर्वक शास्त्र निर्देश देता है- यथा तै.उ. १/११/१ में - '**आचार्यायप्रियं धनमाहृत्य प्रजातन्तुं मा व्यवच्छेत्सीः**' अर्थात् आचार्य को उनकी इच्छा के अनुरूप धन-दक्षिणा रूप देकर सन्तति-परम्परा को बनाये रहो, उसका उच्छेदन मत करो। इस प्रकार से इन उद्धरणों से संन्यास आश्रम का प्रतिवाद होने से यही पुष्ट होता है कि संन्यास आदि आश्रम आचरणीय नहीं हैं। अतः संन्यासी आदि आश्रमों का ब्रह्मविद्या में अधिकार बतलाकर यह सिद्ध करना कि विद्या कर्म का अङ्ग नहीं है, उचित नहीं है॥१८॥

**अगले सूत्र में सूत्रकार आचार्य जैमिनि के उक्त मत के जवाब में अपना वक्तव्य दे रहे हैं—**

## (४४५) अनुष्ठेयं बादरायणः साम्यश्रुतेः॥१९॥

**सूत्रार्थ**- बादरायणः = आचार्य वेदव्यास जी का कथन है कि, अनुष्ठेयम् = गृहस्थ के समान ही अन्य तीनों आश्रमों के धर्मों का अनुष्ठान-पालन करना कर्त्तव्य है, साम्यश्रुतेः = क्योंकि श्रुति में सभी आश्रमों एवं उनके धर्म-कर्त्तव्य की समानता प्रतिपादित की गई है।

**व्याख्या**- आचार्य जैमिनि के कथन का खण्डन करते हुए सूत्रकार वेदव्यास जी कहते हैं कि उक्त श्रुति में

# Complete work of Yugrishi Pt. Sriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar, Shantikunj, Haridwar) www.awgp.org
# Free Download Life Chaning 3000+ Books, Magazines, Articles, Stories, Great Personalities, Poems and Many More www.vicharkrantibooks.org

www.awgp.org www.vicharkrantibooks.org


चारों आश्रमों का अनुवाद है, किन्तु अनुवाद भी उसका ही होता है, जो अन्यत्र मान्य हो। अन्यान्य श्रुतियों में गृहस्थ आश्रम के विधान के समान ही संन्यास आदि तीनों आश्रमों का विधान उपलब्ध होता है, इसमें तनिक भी भेद नहीं है। इससे यह सिद्ध हो जाता है कि जिस प्रकार गृहस्थ धर्म का अनुष्ठान उचित है, उसी प्रकार से ब्रह्मचर्य, वानप्रस्थ और संन्यास के धर्मों का अनुष्ठान करना उचित है। अग्निहोत्र का त्याग उसके अधिकारी प्रयोक्ता ही कर सकते हैं। गृहस्थ एवं वानप्रस्थी को वैसा करना वर्जित है। सन्तति-परम्परा लुप्त न होने देने का उपदेश गृहस्थ-जनों को या फिर पूर्ण विरक्त न होने वालों के लिए है। वानप्रस्थियों, संन्यासियों के लिए नहीं। विरक्त के लिए तो तत्क्षण संन्यास लेने का विधान श्रुति में मिलता है। जाबालोपनिषद् मं.सं.४ में कहा है- **'यदहरेव विराजेत्तदहरेव प्रव्रजेत्'** अर्थात् जिस दिन मन में वैराग्य भाव जाग्रत् हो, उसी क्षण (दिन) संन्यास ले लेना चाहिए। इसलिए संन्यासी का भी ब्रह्मविद्या में अधिकारी होने से विद्या को कर्म का अङ्ग न स्वीकारना ही उचित है॥१९॥

**सूत्रकार अगले सूत्र में प्रकारान्तर से इसी सिद्धान्त को पुनः और दृढ़ करते हैं-**

## (४४६) विधिर्वा धारणवत्॥२०॥

**सूत्रार्थ-** वा = अथवा, विधिः = गतसूत्र में वर्णित मंत्र में अन्य आश्रमों की विधि ही माननी चाहिए, मात्र अनुवाद ही नहीं; धारणवत् = जैसे पितृयज्ञ से सम्बन्धित प्रेताग्निहोत्र में हवि के नीचे समिधा धारण की जाती है; (किन्तु अन्य देव-यज्ञों में ऐसा विधान नहीं है)।

**व्याख्या-** तैत्तिरीय संहिता में पितृयज्ञ प्रकरण के अन्तर्गत प्रेताग्निहोत्र प्रसंग के सन्दर्भ में कहा गया है कि **'अधस्तात् समिधं धारयन्ननुद्रवेत्, उपरि हि देवेभ्यो धारयति'** अर्थात् स्रुग्दण्ड के नीचे समिधा को धारण करके हवि को ले जायें, क्योंकि समिधा को ऊपर धारण करना देवों के लिए होता है। यहाँ पर 'धारयति' (ऊपर धारण) की क्रिया को दैवहोम में स्रुग्दण्ड के ऊपर समिधा धारण किये जाने की विधि मानी गयी है। ऐसे ही उक्त सूत्र में वर्णित श्रुति में जो चारों आश्रमों का सांकेतिक वर्णन है, उसे अनुवाद न मानकर विधि ही माननी चाहिए। ऐसे ही एक अन्य-श्रुति बृ.उ. ४/४/२२ के सन्दर्भ में 'प्रव्रजन्ति' को प्रव्रज्या की विधि मानना सर्वथा प्रामाणिक है। धारण को विधि इसीलिए माना गया है कि वह अपूर्व है अर्थात् वह अन्य किसी विधि वाक्य से प्राप्त नहीं है। इस सन्दर्भ में मीमांसा ३/४/३ में कहा गया है- **'विधिस्तु अपूर्वत्वात्'** अर्थात् अपूर्व होने से धारण में विधि स्वीकार है। यही नियम 'प्रव्रज्या' में भी लागू होता है। अतः संन्यास आश्रम के विधि विहित होने से उसका अनुष्ठेय होना एवं अन्यत्र अनुवाद या कथन होना सुसंगत ही है॥ २०॥

**उपर्युक्त प्रकरण में संन्यास-आश्रम की सिद्धि की गई। अब उद्गीथ ( यज्ञीय कर्म ) आदि में जो होने वाली उपासना है, उसकी एवं उसके लिए कहे गये गुणों की विधेयता पुष्ट करके 'विद्या कर्माङ्ग नहीं है, यह सिद्ध करने की दृष्टि से आचार्य अगले सूत्र से नया प्रकरण शुरू करते हैं—**

## (४४७) स्तुतिमात्रमुपादानादिति चेन्नापूर्वत्वात्॥२१॥

**सूत्रार्थ-** चेत् = यदि ऐसा कहें कि, उपादानात् = उद्गीथ (यज्ञीय कर्म) आदि में होने वाली उपासना में जो महिमा सूचक वचन है, उनमें उद्गीथ आदि को लेकर वैसा उल्लेख किया गया है, स्तुतिमात्रम् = इस कारण वह सब उनकी केवल स्तुति ही है, इति न = तो ऐसी बात नहीं है, अपूर्वत्वात् = क्योंकि वे उपासनाएँ एवं उनके रस (आनन्द की पराकाष्ठा) आदि गुण अपूर्व हैं।

**व्याख्या-** छा. उ. १.१.३ में उद्गीथ के विषय में कहा गया है कि 'जो यह उद्गीथ है, वह रसों का भी उत्कृष्ट रस है, परब्रह्म का आश्रय स्थल और पृथिवी आदि रसों में आठवाँ सर्वोत्कृष्ट रस है। यदि ऐसा कहें कि उक्त श्रुति वचन में उद्गीथ के सन्दर्भ में जो वर्णन है, वह तो स्तुति मात्र ही है, क्योंकि यज्ञ के अङ्गभूत

# Complete work of Yugrishi Pt. Sriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar, Shantikunj, Haridwar) www.awgp.org
# Free Download Life Chaning 3000+ Books, Magazines, Articles, Stories, Great Personalities, Poems and Many More www.vicharkrantibooks.org

उद्‌गीथ को लेकर इस प्रकार कहा गया है। ऐसे ही सभी यज्ञीय कर्माङ्गभूत उपासनाओं में जिन-जिन विशिष्ट गुणों का उल्लेख है, वह सब उस-उस अङ्ग की मात्र स्तुति ही हैं, अत: ऐसा कहना कदापि उचित नहीं है कि विद्या कर्म का अङ्ग है, क्योंकि उपासनाएँ एवं उनके सम्बन्ध से विनिर्मित गुण अपूर्व हैं। जो अन्य किसी प्रमाण द्वारा अप्राप्त हो, उसे अपूर्व कहा जाता है। इन उपासनाओं एवं उनके गुणों का न तो कहीं वर्णन है और न अनुमान आदि प्रमाणों से ही उनका ज्ञान होता है, इसलिए उन्हें अपूर्व कहा गया है। अत: उक्त कथन स्तुति के लिए नहीं, बल्कि उद्गीथ आदि को माध्यम बनाकर उसमें इष्टदेव की भावना करने हेतु स्पष्ट प्रेरक विधि कथन है, इस कारण विद्या कर्म का अङ्ग नहीं है॥२१॥

**अगले सूत्र में आचार्य उक्त प्रकरण को प्रकारान्तर से स्पष्ट करते हैं-**

## ( ४४८ ) भावशब्दाच्च॥२२॥

**सूत्रार्थ-** च = और इसके अतिरिक्त, भावशब्दात् = इस तरह उपासना करनी चाहिए, इत्यादि विधिवाचक शब्दों का स्पष्ट प्रयोग होने से भी (उक्त तथ्य प्रमाणित होता है)।

**व्याख्या-** एकमात्र अपूर्व होने के कारण ही उसे विधि-वाक्य स्वीकार किया जाता हो, सो ऐसा नहीं है, बल्कि श्रुति के अन्तर्गत उस प्रकरण में विधिवाचक शब्दों का स्पष्ट उल्लेख छा.उ. (१/१/१) में इस प्रकार मिलता है- 'उद्‌गीथ की उपासना करनी चाहिए'। छा.उ. (२/२/१) में कहा गया है- 'साम' (गायन) की उपासना करनी चाहिए। इस प्रकार से इन उपासनाओं की जैसे अपूर्व विधि है, वैसे ही उन-उन उपासनाओं का अपूर्व अभीष्ट फल भी छा.उ. १/१/७, १/७/९ एवं २/२/३ में स्पष्ट रूप से देखने को मिलता है। इससे यह स्पष्ट हो जाता है कि उक्त प्रकरण कर्म के अङ्गभूत उद्‌गीथ आदि की स्तुति मात्र के लिए नहीं है, वरन् उन्हें माध्यम बनाकर उपासना का विधि-विधान बनाने के लिए है। इसीलिए यह सिद्ध नहीं होता कि विद्या कर्म का अङ्ग नहीं है॥२२॥

**अलग-अलग प्रकरणों में आख्यायिकाओं का जो उल्लेख किया गया है, उनका तात्पर्य क्या है? इसका समाधान करके, विद्या कर्माङ्ग नहीं है, यह प्रमाणित करने हेतु अगले सूत्र से सूत्रकार नया प्रकरण प्रारम्भ करते हैं-**

## ( ४४९ ) पारिप्लवार्था इति चेन्न विशेषितत्वात्॥२३॥

**सूत्रार्थ-** पारिप्लवार्था: = उपनिषदों में वर्णित आख्यायिकाएँ पारिप्लव नाम वाले कर्म के लिए हैं, इति = ऐसा, चेत् = यदि (कहें, तो उचित), न = नहीं है, विशेषितत्वात् = क्योंकि पारिप्लव-कर्म में कुछ आख्यायिकाएँ ही विशिष्ट रूप से प्रयुक्त की गई हैं।

**व्याख्या-** श्रुति में अनेकों कथा-प्रसङ्ग देखने को मिलते हैं, जिनमें से यम-नचिकेता, देव-यक्ष, मैत्रेयी-याज्ञवल्क्य, याज्ञवल्क्य-जनक, इन्द्र-प्रतर्दन एवं रैक्व-जानश्रुति के संवाद प्रख्यात हैं। ये कथाएँ यज्ञीय-कर्म से सम्बन्धित 'पारिप्लव' नामक कर्म की अङ्गभूता हैं; क्योंकि पारिप्लवमाचक्षीत् (आश्वलायन श्रौत-१०/६/१०) अर्थात् 'पारिपल्व' नामक वैदिक आख्यायिकाएँ याग के अवसरों पर कही जाती हैं, इसका श्रुति में स्पष्ट विधान विधि- वाक्य द्वारा किया गया है। अश्वमेध आदि दीर्घ यागों में यजमान को उपयुक्त समय में अध्वर्यु द्वारा जो वैदिक उपाख्यान सुनाया जाता है, पारिप्लव कहलाता है। उपर्युक्त कथाएँ इसी पारिप्लव कर्म के लिए ही हैं। इस प्रकार यदि कोई कहता है, तो यह उचित नहीं है; क्योंकि पारिप्लव का प्रकरण शुरू करने पर श्रुति ने '**मनुर्वैवस्वतो राजा**' (श.ब्रा. १३/४/३/३) इत्यादि वाक्यांशों द्वारा कुछ विशिष्ट उपाख्यानों को ही वहाँ श्रवणीय बतलाया है। उनमें उपर्युक्त वर्णित उपनिषदों की कथाएँ नहीं आतीं। इसलिए वेद को अच्छी तरह से समझाने के लिए कहे हुए कथा प्रसंग ब्रह्मविद्या के ही अङ्ग हैं। इसी कारण कठोपनिषद् (१/३/१६) में इन

# Complete work of Yugrishi Pt. Sriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar, Shantikunj, Haridwar) www.awgp.org
# Free Download Life Chaning 3000+ Books, Magazines, Articles, Stories, Great Personalities, Poems and Many More www.vicharkrantibooks.org

www.awgp.org www.vicharkrantibooks.org


समस्त उपाख्यानों का विशिष्ट माहात्म्य विवेचित किया गया है। इसलिए यहाँ पर ज्ञान को कर्म का अङ्ग नहीं मानना चाहिए॥२३॥

**अगले सूत्र में सूत्रकार प्रकारान्तर से पुनः इसी उक्त तथ्य को और दृढ़ करते हैं—**

## (४५०) तथा चैकवाक्यतोपबन्धात्॥२४॥

**सूत्रार्थ—** तथा च = और इस प्रकार उन कथाओं को पारिप्लवार्थक न मानते हुए विद्या का ही अङ्ग मानना उचित होगा, एकवाक्यतोपबन्धात् = क्योंकि इन कथाओं की वहाँ पर कही हुई विद्याओं के साथ समानता देखी जाती है।

**व्याख्या—** उपनिषदों में वर्णित कथाएँ परब्रह्म के स्वरूप का सहजतापूर्वक बोध कराने हेतु कही गई हैं। साथ ही उन प्रकरणों में कही हुई विद्याओं से भी इन आख्यायिकाओं की समानता होने से इन्हें 'पारिप्लव' कर्म का अङ्ग नहीं माना जा सकता है। वहाँ पर तो विद्याओं का ही अङ्ग मानना ठीक रहेगा; क्योंकि अति निकटता होने से इन विद्याओं के साथ ही इनका सम्बन्ध बन सकता है। प्रायः ब्रह्मविद्या में रुचि प्रकट करने एवं परमात्मा के रूप का तत्त्व सहजतापूर्वक आत्मसात् करने हेतु इन कथाओं की विवेचना की गई है। इस कारण इनका उन प्रकरणों में विवेचित विद्याओं के संग एकवाक्यरूपता का सम्बन्ध है। अतः ये सभी उपाख्यान विद्या के ही अङ्ग हैं, कर्मों के नहीं, यहाँ पर यही मान लेना उचित होगा॥२४॥

**सूत्रकार ने अभी तक यह प्रतिपादित किया कि 'ब्रह्मविद्या यज्ञादि कर्मों का अङ्ग नहीं है और वह स्वयं बिना किसी के सहयोग के परमपुरुषार्थ को सिद्ध करने में सक्षम है। अगले सूत्र में आचार्य पुनः इसी तथ्य का समर्थन करते हुए इस प्रकरण का समापन करते हैं —**

## (४५१) अतएव चाग्नीन्धनाद्यनपेक्षा॥२५॥

**सूत्रार्थ–** च = और, अतएव = इसीलिए, अग्नीन्धनाद्यनपेक्षा = इस ब्रह्मविद्या रूपी यज्ञ को अग्नि, समिधा, घृत, शाकल्य आदि किसी भी पदार्थ की जरूरत नहीं है।

**व्याख्या–** सूत्रकार कहते हैं कि पूर्वसूत्रों में उद्धृत प्रमाणों व युक्तियों से यह प्रमाणित हो जाता है कि यह ब्रह्मविद्या रूपी यज्ञ अपना पुरुषार्थ सिद्ध करने में पूर्णतया सक्षम है। यह पूर्णता को प्राप्त करते ही स्वयं परब्रह्म का बोध करा देता है। इसलिए उस महान् यज्ञ में अग्नि, समिधा, शाकल्य आदि अलग-अलग पदार्थों का विधि-विधान न रखकर एकमात्र परमात्मा के स्वरूप का ही वर्णन किया गया है, गीताकार गीता के अ० ४/२४ में इसी बात का वर्णन करते हुए कहते हैं कि 'उस ब्रह्म रूपी यज्ञ में भिन्न-भिन्न उपकरण एवं सामग्री आदि की जरूरत नहीं पड़ती, बल्कि उसमें तो स्रुवा भी ब्रह्म है, हवि भी ब्रह्म है तथा ब्रह्मरूप अग्नि में ब्रह्मरूपी होता द्वारा ब्रह्मरूप हवन प्रक्रिया सम्पन्न होती है। उस ब्रह्म चिन्तन रूपी कर्म में लगे हुए साधक के द्वारा जो प्राप्त होने वाला फल है; वह भी ब्रह्म ही है। इस प्रकार से यह ब्रह्मविद्या उस परमपुरुषार्थ की प्राप्ति में सर्वथा स्वतन्त्र होने से कर्म की अङ्गभूता नहीं हो सकती है॥२५॥

**अब जिज्ञासा होती है कि क्या ब्रह्मविद्या का किसी यज्ञ-यागादि अथवा शम-दम आदि कर्मों से कुछ भी सम्बन्ध नहीं है? क्या इसमें किसी भी कर्म की जरूरत नहीं है? उक्त आशंका के समाधान हेतु आचार्य अगला प्रकरण प्रारम्भ करते हैं—**

## (४५२) सर्वापेक्षा च यज्ञादिश्रुतेरश्ववत्॥२६॥

**सूत्रार्थ–** च = और इसके अतिरिक्त, सर्वापेक्षा = विद्या की उत्पत्ति के लिए सभी वर्णाश्रमोचित कर्मों की आवश्यकता है, यज्ञादिश्रुतेः = क्योंकि यज्ञ-यागादि कर्मों को ब्रह्मविद्या में कारण बतलाने वाली श्रुति है, अश्ववत् = जिस प्रकार अश्व योग्यता के अनुसार सवारी के काम में ही लिया जाता है, भवन में रहते हुए चढ़ने

# Complete work of Yugrishi Pt. Sriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar, Shantikunj, Haridwar) www.awgp.org
# Free Download Life Chaning 3000+ Books, Magazines, Articles, Stories, Great Personalities, Poems and Many More www.vicharkrantibooks.org

के कार्य में नहीं, वैसे ही 'कर्म' विद्या के उद्भव के लिए आवश्यक है, मोक्ष-प्राप्ति के लिए नहीं।

**व्याख्या-** यह परमात्मा समस्त भूतों का स्वामी है, सर्वेश्वर है, आदि वाक्यांशों से ब्रह्म के स्वरूप का वर्णन श्रुति में मिलता है। बृह.उ. ४/४/२२ में इसके सम्बन्ध में कहा गया है कि इस ब्रह्म को ब्राह्मणजन निष्काम भाव से किये हुए यज्ञ, स्वाध्याय, तप एवं दान द्वारा जानने की इच्छा करते हैं। इसी ब्राह्मी तत्त्व को जानकर साधक मनन करने योग्य होता है, इन संन्यासियों के लोक को प्राप्त करने की आकांक्षा से मनुष्य संन्यासी बनते हैं। कठोपनिषद् १/२/१५ में वर्णन आता है- जिस अविनाशी पद का वेद बारम्बार बखान करते हैं, सभी तप जिस श्रेष्ठ तत्त्व की प्राप्ति के साधन हैं, और जिसे चाहने वाले लोग ब्रह्मचर्य का पालन करते हैं, उस पद को मैं तुझे संक्षेप में कहता हूँ। उपर्युक्त इन उद्धरणों से यह पुष्ट होता है कि परब्रह्म के तत्त्व को जानने के लिए सभी वर्णाश्रमों में उचित कर्मों की आवश्यकता होती है। गीताकार अ. १८/५-६ में कहते हैं- यज्ञ, दान और तप ये सभी कर्म अत्याज्य हैं। ये कर्म पुरुषों को पवित्र करने वाले हैं। हे अर्जुन! आसक्ति को त्याग कर ही इन सभी कर्मों को करना चाहिए। ब्रह्म-ज्ञान की प्राप्ति हेतु कर्म अत्यावश्यक है, किन्तु परब्रह्म की प्राप्ति में उनकी अपेक्षा नहीं है, ब्रह्मविद्या से ही उस फल की सिद्धि होती है। आचार्य इस हेतु अश्व का उदाहरण देते हुए कहते हैं कि जिस प्रकार योग्यता के अनुसार अश्व सवारी के काम में लिया जाता है, भवन (घर) पर चढ़ने के कार्य में नहीं आ सकता, उसी प्रकार से कर्म ब्रह्मविद्या की प्राप्ति में सहयोगी है। वह ब्रह्म के साक्षात्कार करने में सहायक नहीं है॥२६॥

**ब्रह्म-प्राप्ति हेतु क्या ऐसे विशिष्ट साधन भी हैं, जो समस्त वर्णाश्रम एवं पात्रता वाले साधकों के लिए समान भाव से अनिवार्य हों? आचार्य अगले सूत्र में इसी जिज्ञासा का समाधान प्रस्तुत करते हैं-**

**(४५३) शमदमाद्युपेतः स्यात्तथापि तु तद्विधेस्तदङ्गतया तेषामवश्यानुष्ठेयत्वात्॥२७॥**

**सूत्रार्थ-** तथापि = फिर भी (साधक को), शमदमाद्युपेतः = शम-दम (शम, दम, तितिक्षा, उपरति, श्रद्धा व समाधान) आदि गुणों से युक्त, स्यात् = होना चाहिए, तु = क्योंकि, तदङ्गतया = उस (ब्रह्मविद्या) के अङ्गरूप द्वारा, तद्विधेः = उन शम-दम आदि गुणों का विधान होने से, तेषाम् = उनका, अवश्यानुष्ठेयत्वात् = अनुष्ठान अनिवार्य रूप से करना चाहिए।

**व्याख्या-** श्रुति में ब्रह्म-जिज्ञासा वाले साधक को शम-दम आदि गुणों को धारण करने का विधान बतलाया गया है। इस सम्बन्ध में बृहदारण्यकोपनिषद्(४/४/२३) में ऋषि कहते हैं- ब्रह्मवेत्ता की महिमा नित्य है। यह न कर्मों से बढ़ती है और न कम होती है। इस महिमा को जानना चाहिए। ब्रह्म की महिमा को जानने वाला साधक पाप कर्मों में संलिप्त नहीं होता। अतः उस महान् महिमा का ज्ञाता साधक शान्त, दान्त (अर्थात् अन्तःकरण और इन्द्रियों का संयमी), उपरत (विषयों से विरत), तितिक्षु एवं ध्यान में स्थित होकर अपनी आत्मा में ही आत्मा को अर्थात् अपने प्रभु-ब्रह्म को देखता है। आचार्य कहते हैं श्रुति में परब्रह्म को जानने की इच्छा वाले साधक के लिए शम-दम आदि गुणों का उस (ब्रह्मविद्या) के अङ्गरूप से विधान है, इसलिए उनका अनुष्ठान करना साधक के लिए परमावश्यक हो जाता है। अतः जिसके लिए चाहे वर्णाश्रम के यज्ञ आदि कर्म आवश्यक न हों, फिर भी उसे शम-दम आदि गुणों से अवश्य युक्त होना चाहिए। यहाँ सूत्र में प्रयुक्त 'तथापि' पद से उक्त भाव तो निःसृत होता ही है। इसके अतिरिक्त यह भी व्यक्त होता है कि अधिकतर लोगों के लिए तो गत सूत्र के निर्देशानुसार स्व-स्व वर्णाश्रम हेतु सभी कर्म आवश्यक हैं; परन्तु वैराग्य एवं उपरति आदि अन्य कर्म सम्भव न हों, तब भी शम-दम आदि गुणों का अनुष्ठान तो अनिवार्य रूप से करना चाहिए॥२७॥

# Complete work of Yugrishi Pt. Sriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar, Shantikunj, Haridwar) www.awgp.org
# Free Download Life Chaning 3000+ Books, Magazines, Articles, Stories, Great Personalities, Poems and Many More www.vicharkrantibooks.org

www.awgp.org www.vicharkrantibooks.org


**छा.उ. ५/२/१ एवं बृह. उ. ६/१/१४ के अतिरिक्त भी श्रुति में यत्र-तत्र वर्णन आता है कि प्राण-विद्या के रहस्य को जानने वाले के लिए किसी भी तरह का अन्न अभक्ष्य नहीं होता। अतः साधकों को अन्न के सन्दर्भ में भक्ष्याभक्ष्य का विचार रखना चाहिए या नहीं ? इसी का समाधान अगले सूत्र में किया जा रहा है-**

## ( ४५४ ) सर्वान्नानुमतिश्च प्राणात्यये तद्दर्शनात् ॥२८॥

**सूत्रार्थ-** सर्वान्नानुमतिः = सभी प्रकार के अन्न भक्षण (खाने) की अनुमति, च = तो, प्राणात्यये = अन्नाभाव से प्राण न रहने की आशङ्का होने पर ही है (हमेशा नहीं), तद्दर्शनात् = क्योंकि श्रुति में ऐसा ही देखा जाता है।

**व्याख्या-** सूत्रकार कहते हैं कि भक्ष्याभक्ष्य अन्न ग्रहण की व्यवस्था श्रुति में स्पष्ट रूप से देखने को मिलती है; किन्तु यह व्यवस्था अनुमति मात्र ही है। जब कहीं से पवित्र अन्न-प्राप्ति की स्थिति न हो और अन्नाभाव से प्राण जाने का संकट हो, तभी दूषित अन्न ग्रहण करना चाहिए। इस विषय में छा.उ. १/१०/१ से लेकर ७ तक में कहा गया है कि एक बार ओलावृष्टि से कुरु देश में अकाल पड़ा। वहाँ इभ्य-ग्राम में रहने वाले उषस्ति नामक ब्राह्मण अकाल के कारण क्षुधा संकट में थे। कई दिनों से क्षुधा तृप्ति न होने से उनके सामने प्राणों का संकट आ गया। उन्होंने एक चाण्डाल के पास जाकर भोजन (उड़द) माँगा। चाण्डाल ने कहा कि ये उड़द जूठे हो गये हैं, ये जूठे अन्न (उड़द) आपको कैसे दूँ? उषस्ति ने कहा- इन्हीं में से कुछ हमें दे दो। चाण्डाल ने उड़द दे दिया, साथ ही अपना जूठा जल भी दे दिया, किन्तु उन्होंने जूठा जल नहीं लिया, कहा- जूठा पानी पीने से दोष लगेगा। यह सुनकर चाण्डाल बोला- क्या ये उड़द जूठे नहीं थे? उषस्ति ने कहा- इनको न खाने से तो मेरा जीना सम्भव नहीं था, किन्तु जल तो अन्यत्र भी मिल सकता है, इत्यादि। इस प्रकार श्रुति वर्णित कथा से यह सिद्ध होता है कि जब अन्नाभाव से जीवन संकट में आ जाये, तो ऐसी दशा में अपवित्र या उच्छिष्ट अन्न ग्रहण की शास्त्र की सम्मति है, सामान्य अवस्था में नहीं। सहज अवस्था में साधक को अपने आचार- विचार एवं आहार की शुचिता के संरक्षण से सम्बन्धित नियम का परित्याग कभी भूलकर भी नहीं करना चाहिए। नितान्त आवश्यकता के बिना दूषित एवं उच्छिष्ट पदार्थों के ग्रहण का श्रुति ने स्पष्ट रूप से निषेध किया है ॥२८॥

www.awgp.org www.vicharkrantibooks.org

**अगले सूत्र में आचार्य एक अन्य युक्ति से उक्त तथ्य की पुष्टि करते हैं—**

## ( ४५५ ) अबाधाच्च ॥२९॥

**सूत्रार्थ—** अबाधात् = अन्य श्रुति की बाधा (विरोध) न होने से, च = भी (यही सिद्ध होता है कि आपात्काल के अतिरिक्त अन्य दशा में आचार का परित्याग नहीं होना चाहिए)।

**व्याख्या-** साधक के लिए आहार शुद्धि के विषय में छा.उ. (७/२६/२) में उपनिषद्कार बतलाते हैं- **'आहार- शुद्धौ सत्त्वशुद्धिः सत्त्वशुद्धौ ध्रुवा स्मृतिः'** अर्थात् आहार की शुद्धि में ही अन्तःकरण की शुद्धि निहित है तथा अन्तःकरण की शुद्धि होने पर अवश्य ही ब्रह्मज्ञान का मार्ग प्राप्त होता है। इस उक्त कथन के अनुसार जो भी भक्ष्य-अभक्ष्य का विचार करने वाले शास्त्र वचन हैं, उनके साथ समरूपता स्थापित करने के लिए उनका अन्य श्रुति के द्वारा बाध अर्थात् विरोध होना अनुचित है। इसलिए भी आपात्काल के अतिरिक्त सामान्य स्थिति में भक्ष्य-अभक्ष्य का विचार और अभक्ष्य के त्याग रूपी आचरण का परित्याग नहीं होना चाहिए ॥२९॥

**आचार्य प्रकारान्तर से पुनः उक्त तथ्य को अगले सूत्र में सिद्ध करते हैं—**

## ( ४५६ ) अपि च स्मर्यते ॥३०॥

**सूत्रार्थ-** अपि च = और इसके अतिरिक्त, स्मर्यते = स्मृति भी उक्त तथ्य प्रतिपादित करती है।

**व्याख्या-** उपर्युक्त तथ्य (कथन) के प्रतिपादनार्थ मनुस्मृति १०/१०४ में कहा गया है-

# Complete work of Yugrishi Pt. Sriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar, Shantikunj, Haridwar) www.awgp.org
# Free Download Life Chaning 3000+ Books, Magazines, Articles, Stories, Great Personalities, Poems and Many More www.vicharkrantibooks.org

www.awgp.org www.vicharkrantibooks.org


**जीवितात्ययमापन्नो योऽन्नमत्ति यतस्ततः।**
**आकाशमिव पङ्केन न स पापेन लिप्यते॥**

अर्थात्- जो मनुष्य प्राणों का संकट आ जाने पर जहाँ-कहीं से भी उपलब्ध हो, वहाँ से अन्न प्राप्त करके क्षुधा पूर्ति कर लेता है, वह वैसे ही पाप से संलिप्त नहीं होता, जैसे कीचड़ से आकाश। अर्थात् कीचड़ फेंकने से आकाश संलिप्त नहीं होता है। इस प्रकार से जितने भी स्मृति वचन उपलब्ध हैं, उनसे भी यही प्रमाणित होता है कि प्राण जाने की दशा उत्पन्न न होने तक आहार शुद्धि सम्बन्धी श्रेष्ठ आचार का त्याग नहीं करना चाहिए॥३०॥

**अगले सूत्र में आचार्य श्रुति-प्रमाण द्वारा अभक्ष्य-भक्षण का निषेध करते हैं—**

## (४५७) शब्दश्चातोऽकामकारे॥३१॥

**सूत्रार्थ**- अकामकारे = स्वेच्छानुसार अभक्ष्य भोजन के निषेध में, शब्दः = श्रुतिप्रमाण, च = भी है, अतः = इसलिए निषिद्ध भोजन नहीं करना चाहिए।

**व्याख्या**- सूत्रकार यहाँ स्वेच्छापूर्वक अभक्ष्य भक्षण न करने वाली श्रुति का भी प्रमाण प्रस्तुत करते हैं। इस विषय में छान्दोग्योपनिषद् (५/१०/९) में उपनिषत्कार कहते हैं कि स्वर्ण चोरी करने वाला, मद्यपान करने वाला, गुरुपत्नीगामी एवं ब्रह्म हत्या करने वाला-ये चारों अपने स्वधर्म से पतित हो (गिर) जाते हैं तथा पाँचवाँ उनके साथ निरन्तर समीप में रहने वाला भी पतित होता है। यहाँ सुरा-पान अभक्ष्य है, इसलिए इसे पीने वाले को महापातकी बतलाकर उसके पीने का निषेध किया गया है। इससे स्पष्ट हो जाता है कि जहाँ कहीं भी ज्ञान की विशिष्टता प्रदर्शित करने हेतु विद्वान् के सन्दर्भ में यह बतलाया गया है कि उसके लिए कोई भी पदार्थ अभक्ष्य नहीं होता, वह तो मात्र विद्या की प्रार्थना के लिए ही है। अभिप्राय यह हुआ कि जब तक प्राण संकट न उपस्थित हो जाए, तब तक अभक्ष्य त्याग सम्बन्धी आचार का सम्यक् रूपेण त्याग नहीं करना चाहिए॥३१॥

**ज्ञानी को कर्म करना चाहिए अथवा नहीं? यदि वह करे भी, तो उसे कौन-कौन से कर्म करने चाहिए? इस जिज्ञासा का समाधान अगले सूत्र में किया जा रहा है-**

## (४५८) विहितत्वाच्चाश्रमकर्मापि॥३२॥

**सूत्रार्थ**- च = तथा, विहितत्वात् =शास्त्रविहित होने से, आश्रमकर्म = ब्रह्मचर्यादि आश्रम सम्बन्धी कर्म, अपि = भी (करते रहना चाहिए)।

**व्याख्या**- सूत्रकार कहते हैं कि श्रुति-स्मृतियों में अनेकों जगह वर्णन मिलता है कि ब्रह्मज्ञान की प्राप्ति होने पर भी वैदिक कर्म अथवा दम-शम आदि कर्म ठीक कहे गये हैं, तदनुसार ब्रह्मचर्यादि अपने-अपने आश्रम के कर्म अवश्य करते रहना चाहिए। उन श्रेष्ठ कर्मों के करने से ब्रह्मविद्या का अभिवर्द्धन होता है। इस विषय में बृहदारण्यकोपनिषद् ४/४/२२ में कहा गया है कि जिस प्रकार ज्ञानी द्वारा शरीरस्थिति के लिए आवश्यक जल- भोजनादि कर्म एवं ब्रह्मविद्या की प्राप्ति में सहयोगी शम-दम आदि कर्म लोकसंग्रह हेतु अनिवार्य हैं, उसी प्रकार वह ब्रह्मचर्यादि जिस आश्रम में वह रहता है, उसके कर्म भी उसके लिए विहित हैं। इस कारण उन श्रेष्ठ कर्मों को अवश्य करते रहना चाहिए। गीताकार (अ. ३/२५ में) कहते हैं, हे अर्जुन! जैसे अज्ञानी व्यक्ति कर्मों में आसक्त होकर उनका अनुष्ठान करता है, उसी तरह ज्ञानी भी लोकसंग्रह की इच्छा से बिना आसक्ति के उन कर्मों का अनुष्ठान सम्पन्न करे। यहाँ पर ज्ञानी के लिए आश्रम धर्म के रूप में उनके कर्मानुष्ठान का निरूपण किया गया है॥३२॥

**अपने आश्रम-धर्म के कर्मानुष्ठान में आचार्य अगले सूत्र में प्रकारान्तर से उक्त तथ्य को एक अन्य हेतु देकर और दृढ़ करते हैं-**

# Complete work of Yugrishi Pt. Sriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar, Shantikunj, Haridwar) www.awgp.org
# Free Download Life Chaning 3000+ Books, Magazines, Articles, Stories, Great Personalities, Poems and Many More www.vicharkrantibooks.org

## ( ४५९ ) सहकारित्वेन च ॥३३॥

**सूत्रार्थ**-सहकारित्वेन = साधना में सहयोगी होने से, च = भी ( श्रेष्ठ कर्मों का अनुष्ठान लोकसंग्रह हेतु ही करना चाहिए)।

**व्याख्या**- यहाँ आचार्य स्पष्ट करते हैं कि जैसे शम, दम, उपरति एवं तितिक्षा आदि श्रेष्ठ सत्कर्म परब्रह्म की प्राप्ति हेतु साधना में सहयोगी हैं, वैसे ही कामनारहित सद्‌भावना द्वारा सम्पन्न किये जाने वाले शास्त्र विहित ब्रह्मचर्यादि आश्रम-सम्बन्धी आचार-व्यवहार आदि भी सहयोगी हैं। अत: उन श्रेष्ठ सत्कर्मों का अनुष्ठान भी लोकसंग्रह के लिए संकल्पपूर्वक तन्मय होकर निश्चित रूप से करना चाहिए। इन कर्मों का कदापि परित्याग नहीं करना चाहिए॥३३॥

**परब्रह्म की भक्ति के अङ्गभूत श्रवण-मनन एवं संकीर्तन आदि जो कर्म हैं, उनका पालन कब व कैसे करना चाहिए ? इस तथ्य पर विचार करने हेतु आचार्य अगले सूत्र से नया प्रकरण प्रारम्भ करते हैं—**

## ( ४६० ) सर्वथापि त एवोभयलिङ्गात् ॥३४॥

**सूत्रार्थ**— सर्वथा = सभी प्रकार से, अपि = भी, ते = वे कर्म (भक्ति-सम्बन्धी कर्म या भागवत धर्म) तो, एव = आचरण में लाने योग्य ही हैं, उभयलिङ्गात् = क्योंकि श्रुति एवं स्मृति दोनों के निश्चयात्मक वर्णन रूप लक्षण से यही कहना उचित है।

**व्याख्या**- गत सूत्र में विवेचित ब्रह्मचर्यादि आश्रम-धर्मों का पालन करने हेतु श्रुतियों-स्मृतियों दोनों में लोकसंग्रह के लिए ज्ञानी को सत्कर्म का उपदेश दिया गया है। इसी विषय में बृह.उ. ४/४/२१ में कहा गया है- बुद्धिमान् ब्राह्मण को चाहिए कि उस अविनाशी ब्रह्म तत्त्व को जानकर उसी में बुद्धि को लगाये। अन्य विभिन्न व्यर्थ के शब्दों पर मन न लगाये; क्योंकि वह तो मात्र वाणी का अपव्यय है। मु.उ. २/२/५ के अनुसार--श्रवण-मनन एवं संकीर्तन आदि सत्कर्म ही अमृत स्वरूप परब्रह्म को पाने हेतु सेतु की भाँति सरल मार्ग है। भागवत पुराण १/८/३६ में भी संकेत मिलता है कि जो भक्त आपके चरित्रों का यशोगान करते व सुनते हैं, वे ही आपके कमल रूपी चरणों का दर्शन करते हैं। गीताकार ९/१३-१४ में कहते हैं-हे पार्थ! दैवी गुणों से युक्त महात्मा ही मुझे सभी भूतों का आदि पुरुष जानकर भजन करते हैं। वे भक्त सतत मेरा संकीर्तन और नमन करते हुए मेरी उपासना करते हैं, आदि। इस प्रकार श्रुति-स्मृति में वर्णित लक्षणों से सिद्ध होता है कि यदि आपत्ति के क्षणों में कुछ कारणवश अन्य वर्णाश्रम एवं शरीर निर्वाह सम्बन्धी सत्कर्मों का पालन पूर्णरूपेण न हो सके, तो भी उन चिन्तन-मनन, श्रवण, संकीर्तन, गुणानुवाद आंशिक प्रमुख धर्म-कर्मों का अनुष्ठान तो आवश्यक रूप से करना ही चाहिए। किसी भी स्थिति में इनका त्याग नहीं होना चाहिए॥३४॥

**अगले सूत्र में आचार्य प्रकारान्तर से पुनः उपासना-सम्बन्धी कर्मानुष्ठान की विशिष्टता का प्रतिपादन करते हैं—**

## ( ४६१ ) अनभिभवं च दर्शयति ॥३५॥

**सूत्रार्थ**- अनभिभवम् = पापों से अभिभूत न होना, च = भी, दर्शयति = (श्रुति धर्मानुष्ठान करने वाले का) दर्शन कराती है। (इससे भी सिद्ध होता है कि इन धर्मों का अनुष्ठान अनिवार्य रूप से करना चाहिए)।

**व्याख्या**- बृहदारण्यकोपनिषद् ४/४/२३ में कहा गया है कि 'उस परब्रह्म का साक्षात्कार (दर्शन) करने वाले की महिमा के ज्ञाता जिस मनुष्य का मन शान्त है अर्थात् विषयों से प्रभावित नहीं है, जिसकी इन्द्रियाँ वश में हैं, जो अन्य समस्त क्रियाओं से उपरत है, सभी तरह के दैहिक एवं मानसिक सुख-दुखों को सहने में समर्थ है और परब्रह्म के स्मरण में लीन है, वह अपने हृदय में स्थित उस आत्मारूप ब्रह्म का सतत साक्षात्कार करता है। अत: वह समस्त पापों से मुक्त हो जाता है,उसे पाप-ताप नहीं पहुँचाते, वरन् वही पापों को संतप्त

करता है। इस प्रकार से यहाँ स्पष्ट हो जाता है कि परब्रह्म की प्राप्ति हेतु कहे गये जो उपासना सम्बन्धी सत्कर्म यथा- संकीर्तन, श्रवण, मनन एवं स्मरण आदि धर्म हैं, उनका संकल्पपूर्वक अनुष्ठान तो हर परिस्थिति में जैसे भी बने, अवश्य ही करना चाहिए॥३५॥

**अगले सूत्र में आचार्य प्रकारान्तर से पुनः उपासना- सम्बन्धी कर्मानुष्ठान की विशिष्टता का प्रतिपादन करते हैं-**

## ( ४६२ ) अन्तरा चापि तु तद्दृष्टेः ॥३६॥

**सूत्रार्थ-** तु = इसके अतिरिक्त, अन्तरा = आश्रम-धर्मों के बिना, च अपि = भी (मात्र उपासना सम्बन्धी अनुष्ठान से मोक्ष-प्राप्ति सम्भव है), तद्दृष्टेः = क्योंकि श्रुति में ऐसा वर्णन देखने को मिलता है।

**व्याख्या-** आश्रम-धर्मों के अभाव में भी मात्र उपासना सम्बन्धी क्रिया योग आदि अनुष्ठान द्वारा परमात्म-तत्त्व की प्राप्ति हो सकती है अर्थात् मोक्ष-प्राप्ति संभव है। इस विषय में श्वेताश्वतरोपनिषद् १/१४ में कहा गया है- 'अपने देह को नीचे की अरणि एवं प्रणव को ऊपर की अरणि विनिर्मित कर ध्यान द्वारा सतत मन्थन करते रहने से, साधक में छिपे हुए अग्निवत् हृदय में स्थित ब्रह्म को देखे।' इस कथानक के उपरान्त उक्त रूप से परब्रह्म में ध्यान की अवस्था हेतु स्तुति करने एवं उन्हीं परब्रह्म की शरणागत होने का उल्लेख इसी उपनिषद् (२/१ से ५ तक) में मिलता है। इसके अनन्तर श्वेता.उ. २/७ में ऋषि कहते हैं- 'हे साधक ! समस्त विश्व के सृजेता, सर्वान्तर्यामी परब्रह्म की प्रेरणा द्वारा तुम्हें उन परब्रह्म की आराधना करनी चाहिए। उन ब्रह्म के ही शरणागत होकर उन्हीं में अपने आपको समाहित कर देना चाहिए। ऐसा करने से पूर्वकृत सभी सञ्चित कर्म साधना में अवरोधक नहीं होंगे।' तदुपरान्त श्वेताश्वतर २/१४-१५ में इसका परिणाम आत्मा और परमात्मा के स्वरूप का मिलन बतलाया गया है। इसी प्रकार अन्य श्रुतियों में भी मात्र उपासना द्वारा ही परमात्मा की प्राप्ति बतलाई गयी है। इससे स्पष्ट हो जाता है कि जो लोग अन्य वर्णाश्रम-धर्मों का पालन करने में समर्थ नहीं हैं, उन्हें मात्र उपासना आदि के सत्कर्मों द्वारा ही परब्रह्म की प्राप्ति संभव हो सकती है॥३५॥

**उक्त तथ्य के प्रतिपादनार्थ आचार्य अगले सूत्र में स्मृति का प्रमाण प्रस्तुत करते हैं—**

## ( ४६३ ) अपि च स्मर्यते ॥३७॥

**सूत्रार्थ-** अपि च = और इसके अतिरिक्त, स्मर्यते = स्मृति भी उक्त कथन का प्रतिपादन करती है।

**व्याख्या-** श्रुतियों के अतिरिक्त स्मृतियाँ भी आश्रम-धर्म के अभाव में मोक्ष का प्रतिपादन करती हैं। इस विषय में गीताकार अध्याय ९/३२ में कहते हैं कि जो वर्णाश्रम कर्म के अधिकारी नहीं हैं, ऐसे पापयोनि चाण्डाल आदि को भी भगवान् की शरणागति से परमगति (मोक्ष) की प्राप्ति होती है। गीता के ही अध्याय ११ के श्लोक सं. ४८, ५३ व ५४ में गीताकार स्पष्ट रूप से कहते हैं कि मेरी प्राप्ति में वेदाध्ययन, यज्ञादि श्रेष्ठ कर्म, दान एवं विभिन्न प्रकार की क्रिया एवं उग्र तप हेतु नहीं है, एकमात्र अनन्य भक्ति से ही मैं जाना, देखा और प्राप्त किया जा सकता हूँ। ऐसा ही श्रीमद्भागवत पुराण २/४/१८ में भी वर्णन मिलता है कि वर्णाश्रम की मर्यादा से विहीन व्यक्ति मात्र भक्ति से शुद्ध होकर परब्रह्म को पा लेता है, देखें- 'किरात, हूण, आन्ध्र, पुलिन्द, पुल्कस, आभीर, कङ्क, यवन, खस आदि एवं अन्य जितने भी पापयोनि वाले प्राणी हैं, वे सभी जिनकी शरण पाने से शुद्ध होकर परब्रह्म को प्राप्त हो जाते हैं, उन सर्वसमर्थ अन्तर्यामी प्रभु को नमस्कार है।' इस प्रकार के उद्धरणों से भी यह स्पष्ट हो जाता है कि उपासना आदि श्रेष्ठ धर्मों का अनुष्ठान मोक्ष-प्राप्ति के लिए परमावश्यक है॥३७॥

**अगले सूत्र में आचार्य भागवत धर्मानुष्ठान के विशेष माहात्म्य द्वारा उक्त कथन को सिद्ध करते हैं-**

## ( ४६४ ) विशेषानुग्रहश्च ॥३८॥

# Complete work of Yugrishi Pt. Sriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar, Shantikunj, Haridwar) www.awgp.org
# Free Download Life Chaning 3000+ Books, Magazines, Articles, Stories, Great Personalities, Poems and Many More www.vicharkrantibooks.org

www.awgp.org www.vicharkrantibooks.org


**सूत्रार्थ-** च = और इसके अतिरिक्त, विशेषानुग्रह: = भक्ति- सम्बन्धी धर्मों का पालन करने वाले भक्तों पर भगवान् का विशेष अनुग्रह होता है।

**व्याख्या-** उपर्युक्त वर्णित अन्य सभी प्रमाण तो भागवत धर्म की विशिष्टता में हेतु हैं ही। इसके अतिरिक्त एक विशेष बात यह है कि जो दूसरे किसी भी तरह के धर्म-कर्म आदि का आश्रय नहीं लेता है, उसे भगवान् का विशेष अनुग्रह मिलता है । इस सन्दर्भ में भागवतपुराण ७/५/२३ में भक्ति का उल्लेख इस प्रकार मिलता है- भगवान् विष्णु का मनन, श्रवण, संकीर्तन, स्मरण, चरण सेवन, अर्चन, वन्दन, दास्य और सख्य एवं आत्मनिवेदन-ये नव भेद भक्ति के हैं- इन्हें ही नवधा भक्ति भी कहा गया है। गीता ८/१४ में भगवान् कहते हैं कि उन भक्तों के लिए मैं सुलभ हूँ। आगे गीता ९/२२ में कहते हैं- '**योगक्षेमं वहाम्यहम्**' अर्थात् भक्त के योग-क्षेम का वहन मैं स्वयं ही करता हूँ। विशेष अनुग्रह की बात को स्वीकारते हुए भागवत (९/४/६३) में कहा गया है कि मैं सदैव अपने भक्तों के अधीन रहता हूँ। इसके अलावा पुराण- इतिहास एवं स्मृतियों में यह उल्लेख विशेष रूप से पाया जाता है कि भक्ति का अनुष्ठान करने वालों पर भगवान् की विशेष कृपा बनी रहती है। यही कारण है कि भगवान् के इस भक्तवत्सलता को जानने वाले सतत उनके कीर्तन-भजन-स्मरण में ही लगे रहते हैं और वे भक्तगण मुक्ति की आकांक्षा का परित्याग करके केवल भक्ति की ही इच्छा रखते हैं ॥३८॥

**अब अगले सूत्र में सूत्रकार अन्य धर्मों की अपेक्षा भागवत धर्मों की श्रेष्ठता का उल्लेख करते हैं-**

**(४६५) अतस्त्वितरज्ज्यायो लिङ्गाच्च ॥३९॥**

**सूत्रार्थ-** अत: = उपर्युक्त वर्णित समस्त उद्धरणों से (यह सिद्ध हुआ कि), इतरज्याय: = अन्य सभी धर्मों की अपेक्षा भगवान् की भक्ति से सम्बन्धित धर्म श्रेष्ठ है, तु = इसके अतिरिक्त, लिङ्गात् = लक्षणों अर्थात् श्रुति-स्मृति दोनों के प्रमाण से, च = भी (यही पुष्ट होता है)।

**व्याख्या-** उपर्युक्त सूत्र में विवेचित उद्धरणों-कारणों से यह बात सिद्ध हो चुकी है कि दूसरे सभी तरह के धर्मों से भगवान् की भक्ति से सम्बन्धित धर्म सर्वाधिक उत्कृष्ट है। इसके अतिरिक्त श्रुति-स्मृति दोनों प्रमाणों से भी यही बात उचित प्रतीत होती है। श्रुति के अन्तर्गत श्वेताश्वरोपनिषद् में कहा गया है कि हे साधक! सम्पूर्ण जगत् के सृजेता सर्वान्तर्यामी ब्रह्म की प्रेरणा से उसी परात्पर ब्रह्म की सेवा-साधना करो। उसी की शरणागत हो उसी में लय हो जाओ, इस प्रकार से तुम्हारे पूर्वकृत कर्म (विषय-वासना आदि) साधना में अवरोध नहीं पहुँचाएँगे। स्मृति अर्थात् श्रीमद्भागवत पुराण में नवधा भक्ति का उल्लेख सेवा-आराधना के रूप में ही किया गया है। भक्ति माहात्म्य का वर्णन भागवत (७/९/१०) में करते हुए ऋषि कहते हैं- 'बारह प्रकार के गुणों से सम्पन्न व्यक्ति भी भगवान् पद्मनाभ के चरण कमल से विमुख है, तो उसकी अपेक्षा उस चाण्डाल को अच्छा उत्कृष्ट मानता हूँ, जिसके तन, मन, धन और वचन परब्रह्म को समर्पित हैं, क्योंकि वह भक्त चाण्डाल अपनी भक्ति के प्रताप से अपने समस्त कुल को पवित्र कर सकता है, किन्तु वह अतिमानवीय श्रेष्ठ ब्राह्मण ऐसा नहीं कर सकता।' भागवत ३/३३/७ में कहा गया है कि 'अरे! आश्चर्य है कि जिसकी जिह्वा पर आपका पवित्र नाम रहता है, वह चाण्डाल भी सर्वश्रेष्ठ है, क्योंकि जो आपके नाम का संकीर्तन करते हैं, उन श्रेष्ठ महापुरुषों ने यज्ञ, तप, तीर्थस्नान एवं वेदाध्ययन आदि समस्त श्रेष्ठ कर्म सम्पन्न कर लिये हैं।' इस तरह अन्यत्र भी स्थान-स्थान पर भगवद् भक्तों के धर्म वर्णन करते हुए वर्णाश्रम आदि धर्म का पालन करने वालों की अपेक्षा उनकी उत्कृष्टता का उल्लेख मिलता है ॥३९॥

**अब जिज्ञासा यह होती है कि यदि कोई व्यक्ति किसी कारण से वर्णाश्रम का व्यतिक्रम करना चाहे, तो कर**

# Complete work of Yugrishi Pt. Sriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar, Shantikunj, Haridwar) www.awgp.org
# Free Download Life Chaning 3000+ Books, Magazines, Articles, Stories, Great Personalities, Poems and Many More www.vicharkrantibooks.org

**सकता है या नहीं ? और यदि वह कर ले, तो उसका व्यक्तित्व कैसा माना जाय ? आदि। अगले सूत्र में इसी विषय के निर्णय हेतु आगे का प्रकरण शुरू करते हैं-**

## ( ४६६ ) तद्भूतस्य तु नातद्भावो जैमिनेरपि नियमातद्रूपाभावेभ्यः ॥४० ॥

**सूत्रार्थ**- तद्भूतस्य = ऊँचे आश्रम में अवस्थित मनुष्य का, तु = तो, अतद्भाव: = उस ऊँचे आश्रम को त्याग कर पूर्व आश्रम में वापस लौटना, न = उचित नहीं हो सकता, नियमातद्रूपाभावेभ्य: = क्योंकि शास्त्र में पीछे न लौटने का ही विधान है। श्रुतियों में आश्रम- परिवर्तन का जो क्रम बताया गया है, उससे यह क्रम विपरीत है और ऐसा शिष्टाचार भी नहीं है, जैमिने: अपि = आचार्य जैमिनि की भी यही मान्यता है।

**व्याख्या**- जो मनुष्य उच्चाश्रम अर्थात् संन्यास या वानप्रस्थ ग्रहण कर चुके हैं, उन्हें पुन: गृहस्थाश्रम में वापस होना शास्त्रोचित नहीं है, क्योंकि क्रमश: ब्रह्मचारी से गृहस्थ में, गृहस्थ से वानप्रस्थ में और वानप्रस्थ से संन्यास आश्रम में अवस्थित बतलाया गया है। इस विषय में जाबालोपनिषद् के चतुर्थ सूत्र में व्यक्त किया गया है- ब्रह्मचर्य को पूर्ण करके गृहस्थ में प्रवेश करे, गृहस्थ से वानप्रस्थ में पहुँचे और तदुपरान्त वानप्रस्थ से संन्यास को ग्रहण करे या फिर अन्य प्रकार से अर्थात् ब्रह्मचर्य से या गृहस्थ से या फिर वानप्रस्थ इन तीनों में से किसी एक के बाद उच्चाश्रम संन्यास को स्वीकार किया जा सकता है, किन्तु ऊपर से नीचे के आश्रम में वापस आने का नियम कहीं पर भी नहीं मिलता। उपर्युक्त मत को आचार्य जैमिनि ने भी मान्यता प्रदान की है। अत: यही सिद्ध होता है कि शास्त्र में जो एक आश्रम से दूसरे आश्रम में प्रवेश का नियम बताया गया है, उसे त्यागकर आश्रम का व्यतिक्रम करना किसी भी तरह से न्यायोचित नहीं हो सकता है ॥४० ॥

**अब जिज्ञासा होती है कि क्या उपर्युक्त सूत्र में विवेचित समाधान का प्रायश्चित्त कर लेने के उपरान्त मनुष्य पवित्र हो जाता होगा ? अगले सूत्र में आचार्य इसी का समाधान प्रस्तुत करते हैं—**

## ( ४६७ ) न चाधिकारिकमपि पतनानुमानात्तदयोगात् ॥४१ ॥

**सूत्रार्थ**- च = और इसके अतिरिक्त, आधिकारिकम् = प्रायश्चित्त के अधिकारी अन्य आश्रम वालों के लिए जो प्रायश्चित्त कहा गया है , अपि = (वह) भी, न = उसके लिए कोई विधान नहीं है, पतनानुमानात् = क्योंकि स्मृति में उस (व्यक्ति) का महान् पतन माना गया है, तदयोगात् = इस कारण से वह प्रायश्चित्त के अनुकूल नहीं रहता।

**व्याख्या**- उपर्युक्त प्रकरण के सन्दर्भ में (मनु. २/१८१ में) कहा गया है कि यदि 'ब्रह्मचारी का व्रत खण्डित हो जाये, तो वेद में, स्मृतियों में उसका प्रायश्चित्त विधान है।' गृहस्थ में भी यदि ऋतु काल आदि का नियम पालन खण्डित हो जाये, तो उसका भी प्रायश्चित्त है; क्योंकि उन दोनों आश्रमों के लोग प्रायश्चित्त के अधिकारी हैं, किन्तु जिन लोगों ने वानप्रस्थ या संन्यास को ग्रहण कर लिया है, वे यदि पुन: गृहस्थ में वापस लौटकर स्त्रीप्रसङ्गादि में संलग्न होकर पदच्युत हो गये हैं, तो उनके लिए शास्त्रों में प्रायश्चित्त का किसी भी तरह नियम नहीं है, क्योंकि श्रुतियों- स्मृतियों में उनका अतिशय पतन बतलाया गया है। अत: वे लोग प्रायश्चित्त के अधिकारी नहीं हैं। सूत्रकार वेदव्यास जी के मतानुसार आचार्य जैमिनि की भी मान्यता है कि उक्त लोगों के लिए कोई भी प्रायश्चित्त का विधान नहीं है ॥४१ ॥

**अगले सूत्र में सूत्रकार उक्त प्रकरण के सन्दर्भ में अन्य आचार्यों का मत प्रस्तुत करते हैं—**

## ( ४६८ ) उपपूर्वमपि त्वेके भावमशनवत्तदुक्तम् ॥४२ ॥

**सूत्रार्थ**- एके = कई एक आचार्यगण, उपपूर्वम् = इसे उपपातक, अपि = भी स्वीकार करते हैं (अत: वे), अशनवत् = भक्ष्याभक्ष्य के प्रायश्चित्त की भाँति, भावम् = उक्त आश्रमों (संन्यास-वानप्रस्थ) के लिए भी प्रायश्चित्त का भाव मानते हैं, तदुक्तम् = उनका यह भी कथन है कि यह बात शास्त्रोचित है।

# Complete work of Yugrishi Pt. Sriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar, Shantikunj, Haridwar) www.awgp.org
# Free Download Life Chaning 3000+ Books, Magazines, Articles, Stories, Great Personalities, Poems and Many More www.vicharkrantibooks.org

**व्याख्या**- सूत्रकार द्वारा विवेचित उपर्युक्त प्रकरण के सन्दर्भ में कई एक आचार्यों का कथन है कि जिस प्रकार से ब्रह्मचारी एवं गृहस्थ धर्म वाले अपनी-अपनी जीवन चर्या से अर्थात् व्रत से नष्ट-भ्रष्ट होकर प्रायश्चित्त-विधान के अधिकारी हो जाते हैं, उसी प्रकार वानप्रस्थियों एवं संन्यास आश्रम वालों को भी प्रायश्चित्त करने का अधिकार है। इन्हें अधिकार इसलिए है; क्योंकि ये महापातकी नहीं हैं, वरन् उपपातकी हैं। उपपातक के लिए प्रायश्चित्त करने का विधि-विधान श्रुतियों में मिलता है। इसलिए अभक्ष्य-भक्षण आदि के उपक्रम में ब्रह्मचर्यादि के प्रायश्चित्त की ही तरह से इन आश्रम वालों का भी प्रायश्चित्त करना या होना चाहिए, ताकि ये आश्रम वाले अपने व्रत की प्रयत्नपूर्वक रक्षा कर सकें॥४२॥

**पूर्व सूत्र में विवेचित अन्य आचार्यों के मत पर सूत्रकार अगले सूत्र में अपनी सम्मति बतलाते हैं—**

## ( ४६९ ) बहिस्तूभयथाऽपि स्मृतेराचाराच्च॥४३॥

**सूत्रार्थ**- तु = किन्तु, उभयथाऽपि = दोनों तरह से ही, बहिः = वह अधिकार से बहिष्कृत है,स्मृतेः = क्योंकि स्मृतियों के प्रमाण से, च = और, आचारात् = श्रेष्ठ आचरण से भी (यही मान्यता उचित है)।

**व्याख्या**- संन्यासादि ऊँचे आश्रमों से पदच्युत हुए संन्यासी एवं वानप्रस्थी-दोनों ही चाहे महापातकी हों अथवा उपपातकी हों, दोनों ही तरह से श्रेष्ठ सम्प्रदाय एवं वैदिक ब्रह्मविद्या के आचार-व्यवहार से यही बात सिद्ध होती है कि उनका पतन भोगों की आसक्ति से ही होता है। वे लोग महापातक या उपपातक दोनों ही प्रकार से प्रायश्चित्त के अधिकारी हों या अनधिकारी, कुछ भी हों, वे लोग बहिष्कृत ही होने चाहिए। यदि बहिष्कृत न हुए तो फिर आश्रम व्यवस्था की परम्परा ही समाप्त हो जायेगी और संन्यासादि ऊँचे आश्रमों में भी आचार सम्बन्धी दोष प्रकट हो जायेगा। अतः ऐसे पतित लोग ब्रह्मविद्या के अधिकारी कदापि नहीं हो सकते। श्रेष्ठ, महान् पुरुष उन लोगों के साथ यज्ञ, तप, स्वाध्याय एवं विवाह आदि का सम्बन्ध नहीं करते हैं॥४३॥

**कर्मों के अङ्गभूत उद्गीथ आदि में जो उपासना की जाती है, उसका कर्त्ता यजमान होता है अथवा कर्म कराने वाला ऋत्विक्? अगले सूत्र से आचार्य विचार करने हेतु आगे का प्रकरण शुरू करते हैं—**

## ( ४७० ) स्वामिनः फलश्रुतेरित्यात्रेयः॥४४॥

**सूत्रार्थ**- स्वामिनः = उद्गीथ आदि की उपासना में ऋत्विक् का नहीं, वरन् यजमान का ही कर्त्तापन अर्थात् कृत्य होता है, इति = ऐसी मान्यता, आत्रेयः = आत्रेय ऋषि की है, फलश्रुतेः = क्योंकि श्रुति में यजमान के लिए ही फल का उल्लेख मिलता है।

**व्याख्या**- आत्रेय ऋषि की मान्यता है कि उद्गीथ आदि की उपासना में जब यजमान ऋत्विजों को आमंत्रित करके ,उनसे यज्ञीय कर्म सम्पन्न करवाता है,तब उस कर्म का फल ऋत्विजों को न मिलकर यजमान को मिलता है। छान्दोग्योपनिषद् (२/३/२) में इस सन्दर्भ में वर्णन आता है कि 'जो इस उपासना को इस प्रकार से जान लेता है, वह विद्वान् पुरुष वृष्टि यज्ञ के लिए पाँच प्रकार के साम की उपासना करता है। वर्षा उस (यजमान) के लिए होती है और वह (ऋत्विक्) वर्षा कराने में पूर्णरूपेण समर्थ होता है।' बृह.उप. १/३/२८ में प्रस्तोता द्वारा की गई अनेकों अभ्यर्थनाओं का वर्णन करने के पश्चात् उद्गाता का कर्त्तापन व्यक्त करते हुए कहा है कि 'उद्गाता अपने यजमान के लिए जिस वस्तु की कामना करता है, उसी का वह उद्गान (गायन) करता है।' इस कथन में अपने या यजमान की कामना से आशंका उपस्थित हो सकती है कि फल का वास्तविक अधिकारी ऋत्विक् हुआ या यजमान? इसे इस दृष्टान्त द्वारा समझा जा सकता है- जैसे- कोई वकील अपने मुवक्किल के वाद को अपना ही वाद कहता है, किन्तु उसका अर्थ-मुवक्किल के लिए ही होता है, वैसे ही यहाँ फल ऋत्विक् को नहीं यजमान को ही मिलेगा। ऐसा उक्त श्रुति उद्धरणों से स्पष्ट हो जाता है॥४४॥

# Complete work of Yugrishi Pt. Sriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar, Shantikunj, Haridwar) www.awgp.org
# Free Download Life Chaning 3000+ Books, Magazines, Articles, Stories, Great Personalities, Poems and Many More www.vicharkrantibooks.org

**अब अगले सूत्र में आचार्य उक्त कथन पर अन्य आचार्य का मत प्रस्तुत करते हैं—**

**( ४७१ ) आर्त्विज्यमित्यौडुलोमिस्तस्मै हि परिक्रीयते ॥४५॥**

**सूत्रार्थ**- आर्त्विज्यम् = कर्त्तापन (कर्म करना) ऋत्विक् का कर्म है, इति = ऐसी मान्यता, औडुलोमि: = आचार्य औडुलोमि की है, हि = क्योंकि, तस्मै = उस कर्म के लिए, परिक्रीयते = वह ऋत्विक् यजमान के द्वारा धनदानादि शुल्क देकर खरीद लिया जाता है।

**व्याख्या**- कर्त्तापन अर्थात् कर्म करने का दायित्व यजमान का नहीं; बल्कि ऋत्विक् का ही है। फिर भी कर्म का फल यजमान को प्राप्त होता है, क्योंकि वह ऋत्विक् उस यज्ञीय कर्म हेतु यजमान द्वारा धनदान आदि शुल्क से क्रय कर लिया जाता है। इसलिए वह (ऋत्विक्) दान दाता द्वारा दी गई दक्षिणा का ही एकमात्र अधिकारी है। उसका फल-प्राप्ति में कदापि अधिकार नहीं हो सकता ॥४५॥

**अगले सूत्र में सूत्रकार श्रुति प्रमाण द्वारा अपनी सहमति प्रदान करते हैं-**

**( ४७२ ) श्रुतेश्च ॥४६॥**

**सूत्रार्थ**- श्रुते: = श्रुति प्रमाण द्वारा, च = भी (आचार्य औडुलोमि की ही मान्यता अनुकूल सिद्ध होती है)।

**व्याख्या**- सूत्रकार श्रुति का प्रमाण देते हुए कहते हैं कि ऋत्विक् द्वारा किया गया उद्गीथ आदि का कर्म यजमान के निमित्त होता है। इस सन्दर्भ में शतपथ ब्राह्मण (१/३/१/१६) में कहा गया है कि यह (उद्गीथ आदि कर्म की) ऋत्विक् जो भी कुछ इच्छा-कामना करता है, वह निश्चित रूप से यजमान के लिए ही कर्म करता है, छान्दोग्योपनिषद् (१/७/८) में भी वर्णन आता है कि ऐसा जानने वाला उद्गाता यजमान से कहे कि 'मैं तुम्हारे लिए किन-किन भोगों का उद्गान (गायन) करूँ।' इत्यादि श्रुतियों द्वारा यज्ञीय कर्म का कर्त्तापन ऋत्विक् का एवं फल में अधिकार एकमात्र यजमान का ही सिद्ध होता है ॥४६॥

**अब जिज्ञासा यह होती है कि ब्रह्मविद्या का अधिकार किसी एक ही आश्रम में है या सभी आश्रमों में ? अगले सूत्र में इसी जिज्ञासा के निस्तारण हेतु अगला प्रकरण प्रारंभ किया जा रहा है-**

**( ४७३ ) सहकार्यन्तरविधिः पक्षेण तृतीयं तद्वतो विध्यादिवत् ॥४७॥**

**सूत्रार्थ**- तद्वत: = ब्रह्मविद्या-सम्बधी साधना से सम्पन्न उस साधक के लिए, तृतीयम् = बाल्यपन एवं पाण्डित्य के सहित कहा हुआ जो तृतीय मौन-साधना है, वह विधेय है, सहकार्यन्तरविधि: = क्योंकि उसका अन्य सहकारी साधना के रूप में विधान है, विध्यादिवत् = अन्य स्थल में कहे हुए विधि-वाक्यों की तरह, पक्षेण = पक्षान्तर से यह विधि भी बतलाई गई है।

**व्याख्या**- बृहदारण्यकोपनिषद् (३/५/१) में कहोल और याज्ञवल्क्य संवाद के अन्तर्गत परब्रह्म के स्वरूप का वर्णन इस प्रकार से मिलता है- 'शोक,मोह, भूख-प्यास एवं जरा-मरण से जो अतीत है, वही परब्रह्म है। इस प्रकार से ऐसे ब्रह्म को जानकर ब्राह्मण पुत्र-कामना, धन-कामना एवं मान-सम्मान और स्वर्गीय लोक-कामना से अलग रहकर भिक्षा द्वारा निर्वाह करने वाले पथ में विचरण करता है।' तदनन्तर उक्त तीनों कामनाओं की समानता बतलाकर कामना मात्र को त्याज्य कहा है और अन्त में यह कहा कि वह ब्राह्मण उस पाण्डित्य को सम्यक् रूप से जानकर बाल्यभाव से निरभिमान होकर रहे, फिर उससे भी परे रहकर मुनि हो जाये, फिर मौन और अमौन अर्थात् दोनों से उपरत हो जाये, तब कहीं जाकर वह ब्रह्मवेत्ता अर्थात् अच्छी तरह से ब्रह्ममय हो जाता है। यहाँ इस प्रकरण में संन्यास-आश्रम में ही ब्रह्म प्राप्ति का वर्णन किया गया है। इसमें शाण्डिल्य और बाल्यभाव के लिए तो **'तिष्ठासेत्'** अर्थात् स्थित रहने की इच्छा करे। यही विधि वाक्य है; परन्तु मुनि के लिये कोई विधि वाक्य न होने से सूत्रकार एक के लिए प्रयुक्त विधि वाक्य को अन्य के लिए मानने को कहते हैं।

# Complete work of Yugrishi Pt. Sriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar, Shantikunj, Haridwar) www.awgp.org
# Free Download Life Chaning 3000+ Books, Magazines, Articles, Stories, Great Personalities, Poems and Many More www.vicharkrantibooks.org

www.awgp.org www.vicharkrantibooks.org


इसी तरह यहाँ पर भी पाण्डित्य एवं बाल्यभाव-इन दो सहकारी साधनों से सम्पन्न साधक के लिए उनके साथ कहे हुए इस तृतीय साधन मुनि भाव हेतु भी विधिवाक्य का प्रयोग पक्षान्तर से जान लेना चाहिए। स्मरण रहे कि इस प्रकरण में प्रयुक्त हुए बाल्यभाव से तो अभिमान आदि विकारों का अभाव कहा गया है और मनन-शीलता को मौन बताया गया है। इसलिए पाण्डित्य (ज्ञान की पराकाष्ठा), बाल्यभाव (सरलता, निरभिमानता) और मौन (मननशीलता)- इन तीनों की परिपक्वता होने से ही ब्रह्म का दर्शन (साक्षात्कार) होता है। इस प्रकरण का यहाँ यही अभिप्राय है ॥४७॥

**गत सूत्र में जिस प्रकरण का उल्लेख किया गया, वह संन्यास-आश्रम का द्योतक है, अतः जिज्ञासा उठती है कि इसी आश्रम में उसकी साधना का विधान है। यदि उक्त आश्रम में ही उसकी साधना हो सकती है, तो छा.उ. ८/१५/१ में गृहस्थ आश्रम के साथ ब्रह्मविद्या का प्रकरण क्यों समाप्त किया गया है। वहाँ के वर्णन से तो गृहस्थ का ही अधिकार सिद्ध होता है। अगले सूत्र में आचार्य इसी जिज्ञासा का निस्तारण करते हैं—**

## ( ४७४ ) कृत्स्नभावात्तु गृहिणोपसंहारः ॥४८॥

**सूत्रार्थ-** कृत्स्नभावात् = गृहस्थ-आश्रम में सभी आश्रमों का भाव रहता है, तु = (अतः) निश्चय ही, गृहिणा = (उक्त प्रकरण में) गृहस्थ-आश्रम के साथ ही, उपसंहारः = ब्रह्मविद्या सम्बन्धी प्रकरण का उपसंहार कर दिया गया है।

**व्याख्या-** गृहस्थ - आश्रम के अन्तर्गत समस्त आश्रमों का भाव निहित है, क्योंकि ब्रह्मचारी भी गृहस्थ-आश्रम में अवस्थित गुरु के पास रहकर ही ब्रह्मचर्य-व्रत का नियम-पालन करता है, ऐसे ही वानप्रस्थी एवं संन्यासी का भी मूल आश्रम एकमात्र गृहस्थ-आश्रम ही है। इस प्रकार चारों आश्रमों का गृहस्थ में ही अन्तर्भाव है तथा ब्रह्मविद्या का अधिकार भी समस्त आश्रमों में निहित है। यह भी वेद का अभिप्राय है, अतः वहाँ पर उस प्रकरण का गृहस्थ-आश्रम के उल्लेख के साथ-साथ उपसंहार किया गया है और गत प्रकरण में जो संन्यास आश्रम का उल्लेख है, वह साधनों की सुगमता को लक्ष्य बनाकर बतलाया गया है, क्योंकि किसी भी आश्रम में अवस्थित साधक को ब्रह्मज्ञान- प्राप्ति हेतु पुत्रैषणा आदि समस्त कामनाओं एवं राग-द्वेषादि विकारों का हमेशा के लिए शमन करके मननशील तो होना ही होगा। अन्य आश्रमों में विघ्नों की प्रचुरता है तथा संन्यास-आश्रम में स्वभाववश ही उनका अभाव है। अतः इस सुगमता को दृष्टि में रखकर वैसा ही कहा गया है, न कि अन्य आश्रमों में ब्रह्मविद्या के अधिकार का प्रतिषेध करने के लिए। संन्यासी आदि उच्चाश्रम वाले ही ब्रह्मविद्या के अधिकारी नहीं हैं, गृहस्थ भी ब्रह्मविद्या प्राप्ति के अधिकारी हैं ॥४८॥

**आचार्य अगले सूत्र में बतलाते हैं कि प्रकारान्तर से पुनः समस्त आश्रमों में ब्रह्मविद्या का अधिकार सिद्ध किया जा रहा है-**

## ( ४७५ ) मौनवदितरेषामप्युपदेशात् ॥४९॥

**सूत्रार्थ-** इतरेषाम् = दूसरे आश्रम वालों के लिए, अपि = भी, मौनवत् = मननशीलता के सदृश, उपदेशात् = (ब्रह्मविद्या सम्बन्धी समस्त साधनों का) उपदेश होने से (सभी आश्रमों में ब्रह्मविद्या का अधिकार सिद्ध होता है)।

**व्याख्या-** जिस प्रकार से उपर्युक्त प्रकरण के अन्तर्गत मननशीलता अर्थात् मौन रूप साधनाओं का सभी के लिए एक निश्चित विधि-विधान बतलाया गया है, वैसे ही श्रुति में अन्य विभिन्न आश्रमों में रहने वालों के लिए भी ब्रह्मविद्या के लिए उपयोगी समस्त प्रकार की साधनाओं का उपदेश बतलाया गया है। बृहदारण्यकोपनिषद् (४/४/२३) में बतलाया गया है कि इस प्रकार से ब्रह्मवेत्ता की महिमा का ज्ञाता शान्त अर्थात् मन को वश में

# Complete work of Yugrishi Pt. Sriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar, Shantikunj, Haridwar) www.awgp.org
# Free Download Life Chaning 3000+ Books, Magazines, Articles, Stories, Great Personalities, Poems and Many More www.vicharkrantibooks.org

करने वाला मननशील, दान्त अर्थात् इन्द्रियों को वश में करने वाला, उपरत (भोगों से रहित), तितिक्षु (सुख-दु:ख में एक समान रहने वाला) तथा समाहित अर्थात् ध्यानस्थ होकर अपने ही अन्दर उस आत्मस्वरूप परमात्मा का दर्शन करता है। ऐसा ही प्रतिपादन अन्य प्रकरणों में भी देखने को मिलता है। इससे यह पुष्ट हो जाता है कि ब्रह्मविद्या का अधिकार सभी आश्रमों को प्राप्त है। सभी इसकी उपासना-साधना कर सकते हैं ॥४९॥

**आचार्य अगले सूत्र में साधक के बाल्यभाव में से किन-किन भावों को ग्रहण किया गया है? स्पष्ट करते हैं-**

## ( ४७६ ) अनाविष्कुर्वन्नन्वयात् ॥५०॥

**सूत्रार्थ-** अनाविष्कुर्वन् = साधक को चाहिए कि वह अपने गुणों को न प्रकट कर बालवत् दम्भ - अभिमान से परे होकर रहे, अन्वयात् = क्योंकि इस तरह के भावों का ही ब्रह्मविद्या से सम्बन्ध रहता है।

**व्याख्या-** श्रुति का कहना है कि साधक अपने गुणों को न प्रकट करके बाल्यभाव को स्वीकारे। जिस प्रकार से बालक में मान, दम्भ एवं राग-द्वेष आदि विकारों का प्रादुर्भाव नहीं है और गुणों का अभिमान अथवा उन्हें प्रकट करने का भाव नहीं है, उसी प्रकार उन विकारों से रहित होना ही यहाँ पर बाल्य-भाव है। दूषित पदार्थ का भक्षण, आचारहीनता, अशौच एवं स्वेच्छाचारिता आदि निकृष्ट भावों को स्वीकारना यहाँ पर अभीष्ट नहीं है; क्योंकि विद्या के सहकारी साधन रूप से श्रुति में बाल्यभाव का वर्णन मिलता है। इसलिए उसके सहायक भाव ही ग्रहण किये जा सकते हैं, विरोध भाव नहीं। इससे श्रुति का यही भाव ज्ञात होता है कि ब्रह्मविद्या का साधक बालवत् स्वगुणों का प्रदर्शन न करता हुआ दम्भ-अभिमान एवं राग-द्वेष आदि से रहित होकर विचरता हुआ जीवन-यापन करता रहे ॥५०॥

**अब जिज्ञासा यह होती है कि शास्त्र में ब्रह्मविद्या का फल जन्म-मरण आदि दु:खों से छूटना एवं परमात्मा को प्राप्त होना कहा गया है, वह इसी जन्म में प्राप्त होता है अथवा जन्म के पश्चात्? इसी का समाधान अगले सूत्र में आचार्य करते हैं—**

## ( ४७७ ) ऐहिकमप्यप्रस्तुतप्रतिबन्धे तद्दर्शनात् ॥५१॥

**सूत्रार्थ-** अप्रस्तुतप्रतिबन्धे = किसी भी तरह का प्रतिबन्ध उपस्थित न होने से,ऐहिकम् = इसी जन्म में (फल-ब्रह्मज्ञान की प्राप्ति हो सकती है और), अपि = (प्रतिबन्ध होने पर) जन्मान्तर में भी फल-प्राप्ति हो सकती है, तद्दर्शनात् = क्योंकि यही तथ्य श्रुतियों-स्मृतियों में भी विवेचित हुआ देखने को मिलता है।

**व्याख्या-** यदि किसी भी तरह का अवरोध उपस्थित न हो, तो ब्रह्मज्ञान नामक फल की प्राप्ति इसी जन्म में साधक को प्राप्त हो सकती है और यदि कोई अवरोध आ गया, तो इस जन्म के पश्चात् अगले जन्म में भी हो सकती है। इस विषय में ऐतरेयोपनिषद् (२/५) में श्रुति कथन इस प्रकार है- गर्भ में अवस्थित ऋषि वामदेव को गर्भ में ही ब्रह्मज्ञान की प्राप्ति हो गयी थी। भगवद्गीता (६/४०) में गीताकार कहते हैं कि कल्याणकारी कर्म अर्थात् परब्रह्म की प्राप्ति हेतु ध्यान-साधना आदि श्रेष्ठकर्म करने वालों की कभी दुर्गति नहीं होती। इसी में आगे ६/४३ में ऋषि कहते हैं- 'किन्तु वह दूसरे जन्म में पूर्वजन्म से सम्बन्धित देह द्वारा प्राप्त की हुई बुद्धि से सम्पन्न हो जाता है और पुन: ब्रह्म की प्राप्ति की साधना में तल्लीन हो जाता है।' इस प्रकार श्रुतियों-स्मृतियों के उद्धरणों से स्पष्ट हो जाता है कि यदि किसी भी तरह का कोई अवरोध उपस्थित नहीं होता, तब तो इसी जन्म में मोक्ष मिल जाता है और यदि अवरोध हुआ, तो अगले जन्म में अवश्य ही साधक मुक्त हो जाता है। यदि साधना के मध्य में विघ्न आ जाये, मृत्यु या अन्य संकट आ जाये, तो पूर्व संस्कार से मिली बुद्धि उसे अगले जन्म में स्वयं ही ब्रह्म प्राप्ति की साधना में संलग्न कर देती है ॥५१॥

# Complete work of Yugrishi Pt. Sriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar, Shantikunj, Haridwar) www.awgp.org
# Free Download Life Chaning 3000+ Books, Magazines, Articles, Stories, Great Personalities, Poems and Many More www.vicharkrantibooks.org

www.awgp.org www.vicharkrantibooks.org


**उक्त ब्रह्मविद्या का मोक्षरूपी फल कोई अवरोध न होने से जिस साधक पुरुष को इसी जन्म में मिलता है, उसे यहीं मर्त्यलोक में ही प्राप्त हो जाता है या लोकान्तर में? इसी जिज्ञासा का समाधान आचार्य अगले सूत्र में देते हुए चतुर्थपाद के सहित तीसरा अध्याय पूर्ण करते हैं—**

## ( ४७८ ) एवं मुक्तिफलानियमस्तदवस्थावधृतेस्तदवस्थावधृतेः ॥५२॥

**सूत्रार्थ**- एवम् = इस प्रकार, मुक्तिफलनियमः, = किसी एक ही लोक में मोक्ष रूपी फल प्राप्त होने का प्राविधान नहीं है, तदवस्थावधृतेः = क्योंकि उसकी अवस्था सुनिश्चित की गई है, तदवस्थावधृतेः = उसकी अवस्था सुनिश्चित की गई है। ('तद्वस्थावधृतेः' पद की पुनरावृत्ति अध्याय समाप्ति का सूचक है)।

**व्याख्या**- ब्रह्मविद्या द्वारा प्राप्त होने वाले मोक्षरूपी फल के सन्दर्भ में जैसे यह प्राविधान नहीं है कि वह इसी जन्म में मिल जाता है अथवा मृत्यूपरान्त अगले जन्म में मिलता है। वैसे ही उस सन्दर्भ में यह भी कोई प्राविधान नहीं है कि वह इस लोक में प्राप्त होता है अथवा ब्रह्मलोक में प्राप्त होता है? इस विषय में कठोपनिषद् (२/३/१४) में कहा गया है- जब इस (साधक) के हृदय में अवस्थित सभी तरह की कामनाओं का पूर्णरूपेण अभाव हो जाता है तथा इस स्थिति (अवस्था) में पहुँचा हुआ साधक परब्रह्म को प्राप्त हो जाता है। इस प्रकार के वचनों द्वारा श्रुतियों में मोक्ष की स्थिति का स्वरूप निरूपित किया गया है। जिसे इस प्रकार की ब्राह्मी-स्थिति देह के रहते-रहते प्राप्त हो जाती है, वह तो इसी देह के रहते हुए यहीं पर परमात्मामय हो जाता है और जिस साधक को उक्त स्थिति नहीं मिल पाती, वह अगले जन्म में ब्रह्मलोक में गमन कर परब्रह्म को प्राप्त कर लेता है॥५२॥



### ॥ इति तृतीयाध्यायस्य चतुर्थः पादः समाप्तः ॥

# Complete work of Yugrishi Pt. Sriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar, Shantikunj, Haridwar) www.awgp.org
# Free Download Life Chaning 3000+ Books, Magazines, Articles, Stories, Great Personalities, Poems and Many More www.vicharkrantibooks.org

# ॥ अथ चतुर्थाध्याये प्रथमः पादः ॥

**विगत ( तृतीय ) अध्याय में ईश्वर प्राप्ति के साधनों का दिग्दर्शन कराने वाली श्रुतियों पर विचार किया गया। अब इस अध्याय में यह निरूपित किया जा रहा है कि उपासनाओं का क्या-क्या प्रतिफल होता है। यहाँ यह जिज्ञासा स्वाभाविक ही है कि वे उपासनाएँ मात्र अध्ययन से फल प्रदायक होंगी अथवा उनके अभ्यास की आवश्यकता है। इसी समाधान के लिए आचार्य द्वारा अगला प्रकरण आरम्भ किया जा रहा है—**

**( ४७९ )        आवृत्तिरसकृदुपदेशात् ॥१ ॥**

**सूत्रार्थ—** आवृत्तिः = उपासना की आवृत्ति अर्थात् अभ्यास बारम्बार करना चाहिए, क्योंकि; असकृदुपदेशात् = श्रुतियों में इसके लिए बार-बार उपदेश किया गया है।

**व्याख्या—** श्रुतियों में अनेकशः ब्रह्मज्ञान सम्बन्धी उपदेश दिया गया है। इससे संकेत मिलता है कि अध्येता साधक को निर्दिष्ट ब्रह्मज्ञान को न केवल पढ़ना, सुनना; वरन् उस पर चिन्तन-मनन करके उसे धारण करना चाहिए। बृह. उ. ४/५/६ के '**आत्मा वाऽरे द्रष्टव्यः श्रोतव्यो मन्तव्यो निदिध्यासितव्यः**' में यही सन्देश ध्वनित होता है। इसी प्रकार मुण्डकोपनिषद् ३/१/८ एवं ३/२/१ में ब्रह्म प्राप्ति के लिए निरन्तर प्रयत्न करने का वर्णन है। प्रह्लाद द्वारा वर्णित ईश्वरोपासना के नौ अंग-श्रवण, कीर्तन, स्मरण, पादसेवन, पूजन, वन्दन, दास्य, सख्य और आत्म निवेदन निर्दिष्ट हैं-

**श्रवणं कीर्तनं विष्णोः स्मरणं पादसेवनम्।**
**अर्चनं वन्दनं दास्यं सख्यमात्मनिवेदनम्॥** -श्रीमद्भागवत ७.५.२३

इस सबसे तात्पर्य उपासना की अनेक विध आवृत्ति से है। अतः साधक को आत्मज्ञान अथवा ईश प्राप्ति हेतु बारम्बार प्रयत्न करना चाहिए॥१ ॥

**अब एक अन्य तर्क से उपासना की आवृत्ति का तथ्य निरूपित करते हैं—**

**( ४८० )        लिङ्गाच्च ॥२ ॥**

**सूत्रार्थ—** लिङ्गात् = स्मृति कथन रूप लिङ्ग (प्रमाण) से, च = भी (उपासना की बारम्बारता बनाये रखने की मान्यता सिद्ध होती है)।

**व्याख्या—** अन्यत्र भी यह तथ्य निर्दिष्ट है कि उपासना की बारम्बारता बनाये रखनी चाहिए, तभी वाञ्छित सिद्धि मिलती है। श्रीमद्भगवद्गीता में श्रीकृष्ण द्वारा कहा गया है कि सभी समय में मेरा स्मरण भी कर और युद्ध भी (गी. ८/७ सर्वेषु कालेषु मामनुस्मर युध्य च), इसी प्रकार- जो मेरा अनन्य भक्त मेरा नित्य स्मरण करता है, उसके लिए मैं सदा सुलभ हूँ (गीता ८/१४)। बारम्बार चिन्तन करने वाला साधक परम पुरुष को प्राप्त कर लेता है। (**परमं पुरुषं दिव्यं याति पार्थानुचिन्तयन्** -गी. ८/८)। उपर्युक्त उदाहरणों से परमात्मा की बारम्बार स्मृति के कथन से यही सिद्ध होता है कि निरन्तर उपासना से ही ब्रह्म प्राप्ति सम्भव है। अन्य स्मृति ग्रन्थों में इसकी पुष्टि की गई है॥२॥

**अब शिष्य की इस जिज्ञासा पर कि परमात्मा का निरन्तर चिन्तन किस भाव से करना चाहिए, आचार्य कहते हैं—**

**( ४८१ )        आत्मेति तूपगच्छन्ति ग्राहयन्ति च ॥३ ॥**

**सूत्रार्थ—** आत्मा = (वह मेरा) आत्मा है, इति = इस भाव से, तु = तो, उपगच्छन्ति = (ज्ञानीजन) उसे प्राप्त करते हैं, च = और, ग्राहयन्ति = अन्यों को ग्रहण कराते हैं।

**व्याख्या—** उपासक को चाहिए कि वह आत्मभाव से ब्रह्म की उपासना किया करे। तात्पर्य यह है कि वह ब्रह्म को अपनी आत्मा समझे। श्रुति वाक्यों में यह तथ्य इस प्रकार है कि 'जीवात्मा उस ब्रह्म का शरीर है।'

www.awgp.org www.vicharkrantibooks.org


(यस्यात्मा शरीरम्)' या 'वह मेरा आत्मा अन्तर्यामी है।' इस प्रकार के वाक्यों से ब्रह्म को अपनी आत्मा मानने का अभ्यास करें। इस भाव से ब्रह्म की उपासना करने से ब्रह्म की प्राप्ति हो जाती है।

इसी प्रकार जिन्हें ब्रह्मज्ञान का उपदेश करें, उन्हें भी यही समझायें कि सबके अन्त: में रहने वाला तेरी आत्मा ही अन्तर्यामी है (बृह.उ. ३/४/१, गी. १८/६१, तै.उ. २/१)। इस प्रकार अन्यों को भी ब्रह्म की प्राप्ति कराये॥३॥

**शिष्य जिज्ञासा करता है कि क्या प्रतीकों में भी आत्म-भाव करके प्रतीकोपासना करनी चाहिए? इसी के समाधान हेतु आचार्य अगले सूत्र में कहते हैं—**

## (४८२) न प्रतीके न हि स: ॥४॥

**सूत्रार्थ—** प्रतीके = प्रतीक में, न = आत्मभाव करना उचित नहीं है, हि= क्योंकि, स: = वह (प्रतीक), न = उपासक की आत्मा नहीं है।

**व्याख्या—** श्रुतियों में प्रतीकोपासना का भी विधान है। छान्दोग्योपनिषद् में मन, आकाश, आदित्य आदि को भी ब्रह्म कहा गया है (छा.उ. ३/१८/१,३/१९/१)। ये सभी ब्रह्म के प्रतीक हैं, स्वयं ब्रह्म नहीं। मन इन्द्रिय है, अत: उसमें आत्म-भाव नहीं हो सकता। स्मृतियों में भी अग्नि, आकाश, जल, पृथिवी, जीव, दिशा, समुद्र, नदी एवं वृक्ष आदि को ब्रह्म का शरीर निर्दिष्ट किया गया है। ये सभी प्रतीक रूप से ब्रह्म हैं, पर आत्मभाव किये जाने योग्य नहीं। जैसे- मूर्ति आदि में ईश्वर की भावना करके उपासना तो की जाती है, पर आत्मभाव नहीं किया जाता, उसी प्रकार इन पूर्व वर्णित मन आदि में प्रतीकोपासना करें, पर आत्मभाव से नहीं॥४॥

**अब शिष्य की इस जिज्ञासा पर कि क्या प्रतीक में ब्रह्मभाव करके उपासना करनी चाहिए अथवा ब्रह्म में प्रतीक का भाव करना चाहिए? आचार्य कहते हैं—**

## (४८३) ब्रह्मदृष्टिरुत्कर्षात् ॥५॥

**सूत्रार्थ—** उत्कर्षात् = ब्रह्म के उत्कृष्ट होने से, ब्रह्मदृष्टि: = प्रतीक में ब्रह्म की भावना की जानी चाहिए; (क्योंकि निकृष्ट वस्तु में उत्कृष्ट की भावना की जाती है)।

**व्याख्या—** जब वास्तविक उपास्य सहजता से उपलब्ध नहीं होता, तब उसके प्रतीक को उपास्य बनाकर उसमें उपास्य की भावना करके उपासना की जाती है। चूँकि प्रतीक सदैव वास्तविक उपास्य से निकृष्ट होता है, अत: निकृष्ट में ही उत्कृष्ट की भावना की जाती है, न कि उत्कृष्ट में निकृष्ट की। इसलिए ब्रह्म में प्रतीक का आरोप नहीं हो सकता; वरन् प्रतीक में ब्रह्म का आरोप करके उपासना की जाती है। प्राण, मन, सूर्य, चन्द्रमा आदि किसी भी पदार्थ को ब्रह्म का प्रतीक मानकर उसमें ब्रह्म भाव रखकर उपासना करनी चाहिए, क्योंकि वही (ब्रह्म) सर्वश्रेष्ठ है एवं निकृष्ट में ही श्रेष्ठ की भावना की जाती है, श्रेष्ठ में निकृष्ट का भाव नहीं किया जाता। इस प्रकार प्रतीकों द्वारा भी ब्रह्म सान्निध्य प्राप्त किया जा सकता॥५॥

**अब उद्गीथ आदि, जो कर्म के अङ्गभूत हैं, के विषय में कहते हैं—**

## (४८४) आदित्यादिमतयश्चाङ्ग उपपत्ते: ॥६॥

**सूत्रार्थ—** च = तथा, अङ्गे = यज्ञ के अङ्गभूत उद्गीथ आदि में, आदित्यादिमतय: = आदित्य आदि की बुद्धि (भावना) करनी चाहिए, उपपत्ते: = क्योंकि यही युक्तिसंगत है। ऐसा करने से कर्म समृद्धि रूप फल प्राप्त होता है।

**व्याख्या—** आचार्य प्रतीकोपासना के सम्बन्ध में एक अन्य युक्ति देते हुए कहते हैं कि उपनिषद् ग्रन्थों में भी प्रतीकोपासना (कनिष्ठ में श्रेष्ठ की भावना) वर्णित है। छान्दोग्योपनिषद् (१/३/१) में **'य एवासौ तपति**

# Complete work of Yugrishi Pt. Sriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar, Shantikunj, Haridwar) www.awgp.org
# Free Download Life Chaning 3000+ Books, Magazines, Articles, Stories, Great Personalities, Poems and Many More www.vicharkrantibooks.org

www.awgp.org www.vicharkrantibooks.org


**तमुद्गीथमुपासीत् ........'** आदि मंत्र के अनुसार तप:शील आदित्य के रूप में उद्गीथ (यज्ञकर्म में सामगान के रूप में गाया जाने वाला) की उपासना का निर्देश है। इसके मूल में भी कनिष्ठ में वरिष्ठ की भावना करने का तथ्य छिपा है। उद्गीथ की आदित्य के रूप में उपासना का दूसरा अभिप्राय कर्म समृद्धि रूप फल की सिद्धि से भी है।

इस प्रकार कनिष्ठ में वरिष्ठ की भावना करना ही दूसरे शब्दों में प्रतीकोपासना है ॥६ ॥

**अब जिज्ञासु की इस जिज्ञासा पर कि क्या उपासना बैठकर करनी चाहिए अथवा चलते-फिरते किसी भी स्थिति में कर लेनी चाहिए, आचार्य समाधान करते हैं—**

**( ४८५ ) आसीन: सम्भवात् ॥७ ॥**

**सूत्रार्थ—** आसीन: = आसीन होकर (अर्थात् स्थित-अचल होकर बैठकर) ही, सम्भवात् = उपासना करना सम्भव होने से अर्थात् बैठकर ही उपासना करनी चाहिए।

**व्याख्या—** श्रुति-स्मृति के अनुसार परमात्मा का जैसा स्वरूप समझ में आता है, उसके अनुसार उसका तैल धारावत् निरन्तर चिन्तन करने को ही उपासना कहते हैं। यह उपासना चलते-फिरते अथवा अन्य कोई कार्य करते रहकर सम्भव नहीं है। कारण यह है कि उन स्थितियों में मन उन कामों में लगा होने से ईश्वर में नहीं लग पाता। लेटकर करने में भी निद्रा आदि विघ्न आने की सम्भावना रहती है। अस्तु, बैठकर उपासना करने से वह निर्विघ्न रूप से सम्पन्न हो सकती है। अत: बैठकर ही उपासना करनी चाहिए किसी और प्रकार से नहीं ॥७ ॥

**इसकी पुष्टि हेतु अब अन्य तथ्य प्रस्तुत करते हैं—**

**( ४८६ ) ध्यानाच्च ॥८ ॥**

**सूत्रार्थ—** ध्यानात् = (उपासना का स्वरूप) ध्यान होने से, च = भी (यही स्पष्ट होता है कि आसीन होकर ही उपासना करे)।

**व्याख्या—** उपासना का स्वरूप (इष्टदेव का) ध्यान ही है, ऐसा मुण्डकोपनिषद् ३/१/८ में भी उल्लेख है— **न चक्षुषा गृह्यते .........तं पश्यते निष्कलं ध्यायमान:।** ध्यान चित्त के एकाग्र हुए बिना नहीं हो सकता और चित्त बैठकर प्रयत्न करने से ही एकाग्र होता है। अत: बैठकर ही उपासना करनी चाहिए। इसे चलते-फिरते रहकर या अन्य किसी प्रकार नहीं किया जा सकता ॥८ ॥

**इसी को और पुष्ट करने के लिए अन्य तर्क देते हैं—**

**( ४८७ ) अचलत्वं चापेक्ष्य ॥९ ॥**

**सूत्रार्थ—** च = तथा, अचलत्वम् = अचल रहना ही, अपेक्ष्य = आवश्यक बताया गया है।

**व्याख्या—** उपासक को चाहिए कि वह निश्चल रहकर उपासना करे, क्योंकि श्रुति आदि में उपासना के लिए अचल रहना आवश्यक बताया गया है। श्वेताश्वतरोपनिषद् २/८ में उल्लेख है कि सिर, गरदन और वक्षस्थल को उठाकर, स्थिर बैठकर, इन्द्रियों और मन को हृदय में एकाग्र करके ओंकार का जप-ध्यान करे। इस प्रकार श्रुति निर्देश से उपासना के समय अचलत्व की पुष्टि होने से यह तथ्य और भी स्पष्ट हो जाता है ॥९ ॥

**अब इसी तथ्य को स्मृति के प्रमाण से पुष्ट कर रहे हैं—**

**( ४८८ ) स्मरन्ति च ॥१० ॥**

**सूत्रार्थ—** च = और, स्मरन्ति = इसी प्रकार स्मरण करते हैं (स्मृतियों में भी यही तथ्य निर्दिष्ट है)।

**व्याख्या—** बैठकर अचल होकर एकाग्रचित्त भाव से उपासना करने का तथ्य स्मृतियों में भी वर्णित है।

# Complete work of Yugrishi Pt. Sriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar, Shantikunj, Haridwar) www.awgp.org
# Free Download Life Chaning 3000+ Books, Magazines, Articles, Stories, Great Personalities, Poems and Many More www.vicharkrantibooks.org

www.awgp.org www.vicharkrantibooks.org


प्रस्थानत्रयी के स्मृतिग्रन्थ गीता में भी उल्लेख है कि शरीर, सिर एवं ग्रीवा प्रदेश को सम एवं निश्चल करके स्थिर होकर नासिकाग्र पर दृष्टि जमाकर इधर-उधर न देखता हुआ निर्भय और निश्चिन्त होकर शान्तभाव से अपने लक्ष्य की प्राप्ति हेतु उपासना के लिए बैठे (गी. ६/१३-१४)। इस प्रकार स्मृति प्रमाण से भी यह बात सिद्ध हो जाती है कि ध्यान-चिन्तन-उपासना का अभ्यास बैठकर ही करना उचित है॥१०॥

**अब इस जिज्ञासा पर कि 'उपासना कैसे स्थान में करना चाहिए?' आचार्य समाधान करते हुए कहते हैं—**

## (४८९) यत्रैकाग्रता तत्राविशेषात्॥११॥

**सूत्रार्थ—** अविशेषात् = (ध्यान, उपासना हेतु) किसी स्थान विशेष का विधान न होने से, यत्र = जहाँ, एकाग्रता = चित्त की एकाग्रता सध सके, तत्र = वहीं बैठकर उपासना करनी चाहिए।

**व्याख्या—** श्रुतियों में उल्लेख है कि जहाँ मन एकाग्र हो सके, ऐसा स्थान ही योग के अनुकूल है। श्वेताश्वतर उपनिषद् की श्रुति (२/२०) कहती है कि जो स्थान सभी प्रकार शुद्ध, अग्नि, बालू और कंकड़ से रहित, समतल, जल, शब्द एवं आश्रय की दृष्टि से सुविधाजनक, नेत्रों को कष्ट देने वाले दृश्यों से रहित, वायु के तेज झोंकों से निर्विघ्न हो, ऐसे गुफा आदि में आश्रय ग्रहण करके ध्यान आदि का अभ्यास करना चाहिए।

उपर्युक्त श्रुति वर्णन में उपासना हेतु किसी दिशा-स्थान विशेष का निर्देश नहीं है, वरन् साधक की सुविधा का ध्यान रखकर 'मनोनुकूले' कहकर उसी की आकांक्षा पर छोड़ दिया है। पर एकाग्रता सध सके ऐसा स्थान आवश्यक बताया है। अस्तु, सहज प्राप्य निर्विघ्न और अनुकूल स्थान में उपासना करनी चाहिए॥११॥

**इस विधि से उचित स्थान पर उपासना कब तक करे, इस जिज्ञासा का समाधान करते हुए आचार्य कह रहे हैं—**

## (४९०) आ प्रायणात्तत्रापि हि दृष्टम्॥१२॥

**सूत्रार्थ—** आ प्रायणात् = प्रयाण करने तक (अर्थात् मरण पर्यन्त उपासना करते रहना चाहिए), हि = क्योंकि, तत्रापि = उस समय (मरणकाल) तक भी, दृष्टम् = इससे (उपासना से) सम्बन्धित विधान देखा जाता है।

**व्याख्या—** साधक को चाहिए कि वह आजीवन उपासना करता रहे। ऐसा करने से वह निस्सन्देह ब्रह्मलोक को प्राप्त कर लेता है। यह वर्णन छान्दोग्योपनिषद् ८/१५/१ (**स खल्वेवं वर्तयन् यावदायुषं ब्रह्मलोकमभिसम्पद्यते**) में संप्राप्य है। श्रीमद्भगवद्गीता में अनेक स्थानों पर मरण पर्यन्त साधना करते रहने का उल्लेख है। (गी. ८/५ से १३ तक, जैसे- **अन्तकाले च मामेव, स्मरन्मुक्त्वा कलेवरम्। यः प्रयाति स मद्भावं याति नास्त्यत्र संशयः। प्रयाणकाले मनसाऽचलेन, भक्त्या युक्तो योगबलेन चैव। भ्रुवोर्मध्ये प्राणमावेश्य सम्यक् स तं परं पुरुषमुपैति दिव्यम्॥**) इसका कारण यह है कि मृत्यु के समय जिस-जिस भाव का स्मरण किया जाता है, वही स्थिति प्राप्त होती है। अतः साधक को चाहिए कि वह आजीवन उपासना करे॥१२॥

**विगत सूत्र तक उपासना सम्बन्धी विषय पर प्रकाश डाला गया। अब ईश्वर प्राप्ति के निमित्त की जाने वाली उपासना-साधना के प्रतिफल पर विचार करते हैं। उपासना आदि के प्रतिफल स्वरूप जब ईश्वर की प्राप्ति हो जाती है, तब पूर्वार्जित और पश्चात् कर्त्तव्य कर्मों का क्या होता है, इसी जिज्ञासा का समाधान अगले सूत्र में कर रहे हैं—**

## (४९१) तदधिगम उत्तरपूर्वाघयोरश्लेषविनाशौ तद्व्यपदेशात्॥१३॥

**सूत्रार्थ—** तदधिगमे = उस उपासना के प्रतिफल स्वरूप ईश्वर की प्राप्ति हो जाने पर, उत्तरपूर्वाघयोः = पूर्व अर्जित और बाद में किये जाने वाले पाप कर्मों का, अश्लेषविनाशौ = क्रमशः अलगाव और विनाश होता

# Complete work of Yugrishi Pt. Sriram Sharma Acharya (Founder of All World Gayatri Pariwar, Shantikunj, Haridwar) www.awgp.org
# Free Download Life Chaning 3000+ Books, Magazines, Articles, Stories, Great Personalities, Poems and Many More www.vicharkrantibooks.org

